जाता है कि उसे यह ध्यान ही नहीं रहता कि इस काव्य में एक ऐसा लावण्य* है जो किसी एक अंग में नहीं है। अतः पूरे काव्य का क्या

(३) साहित्य की आत्मा

सौंदर्य है इस पर ध्यान रखकर तब अंग-प्रत्यंग की परीक्षा करनी चाहिए। अन्यथा सब विश्लेषण और विवेचन हो चुकने पर और शब्द-शक्ति की सहायता लेकर भी कोई पाठक सच्चा सहृदय अथवा आलोचक नहीं हो सकता। इस प्रकार व्याकरण, कोष तथा आलोचनाशास्त्र के आश्रित आलोचक को ही डा० जानसन ने निकृष्टतम और अधम आलोचक माना है। विज्ञान के जगत् में अंग अंग की व्याख्या से ज्ञान हो सकता है पर भाव और सौंदर्य के लोक में तो जो उन अंगोंवाले पूरे अंगी को नहीं समझता वह उसके अंगों को भी नहीं समझ सकता।

आलोचक शब्द-शक्ति की ओर ध्यान नहीं देते अतः उसका मर्म नहीं पहिचान पाते। साथ ही उन्होंने आलोचना की इतनी विधियाँ अपना ली हैं कि प्रायः एकांगी आलोचना ही संभव होती है पर इन दोषों का परिहार आवश्यक है।

ऐसे ही दोषों में से एक भयंकर दोष है विषय और मान-तुला (समालोचनाशास्त्र) का अनिश्चय। जो आलोचक स्वतंत्र आलोचना

(४) विषय और मानदंड

(free& subjective criticism) लिखते हैं उन्हें भी इतना तो ध्यान में रखना ही चाहिए कि उस कृति का विषय क्या है और उस पर भारतीय दृष्टि-कोण से विचार करना है अथवा आधुनिक सिद्धांतों के अनुसार। इन दोनों बातों का संकेत तो ऐतिहासिक बुद्धि में ही मिल जाता है, पर यहाँ स्पष्ट कहना इसलिये आवश्यक हो गया क्योंकि इस दोष से बड़ी गड़बड़ी होती है। विषय तो है उपन्यास अथवा निबंध पर आलोचकजी केवल रस-निर्णय ही में लगे रहते हैं तो कैसे पूरा पड़ सकता है। उन्हें तो उपन्यास के सभी तत्त्वों को लेकर आधुनिक विधि से आलोचन करना चाहिए। ये अधिक अंशों में आधुनिक युग की कृतियाँ हैं। उनके लिये नियम भी आधुनिक ही होंगे। इसी प्रकार यदि भाषाविज्ञान अथवा साहित्यशास्त्र का विषय है तो उस पर जानकार को ही कलम उठानी चाहिए। कभी यदि किसी अनुवाद की आलोचना करनी है तो वहाँ भी पहले अपनी कसौटी

---

* देखिए—ध्वन्यालोक—

प्रतीयमानं पुनरन्यदेव वस्त्वस्ति वाणीषु महाकवीनाम्।
यत्तत्प्रसिद्धावयवातिरिक्तं विभाति लावण्यमिवाङ्गनासु ॥ १–४।

सामने रखकर कि ऐसा अनुवाद आदर्श होता है, उस कृति का गुण-दोष-विवेचन करना चाहिए। अतः गुण-ग्राहक होने के लिये तो यह विषय और मानदंड (=प्रमेय और प्रमाण) का ज्ञान पहली आवश्यकता है। समालोचना लक्ष्य और लक्षण के आधार पर ही चलती है।

(५) लक्ष्य की अनन्यता और अनासक्ति

पाँचवा दोष आता है लक्ष्यभ्रष्ट होने से। किसी भी कलाकृति अथवा काव्य की आलोचना के दो ही प्रधान लक्ष्य माने जाते हैं रसास्वादन और मूल्य-निर्धारण। हम पीछे जिन्हें व्याख्याकार और स्वतंत्र समालोचक बता चुके हैं वे दोनों प्रकार के भावक साहित्य का विवेचन केवल इसी लिये करते हैं कि उनकी व्याख्या अथवा प्रबंध-रचना से वे स्वयं रस ले सकें और दूसरे को भी वही रस पिला सकें। अब बचे वे सज्जन जो मूल्य-निर्धारण द्वारा निर्णायक और आचार्य बनते हैं। इन दोनों ही प्रकार के आलोचकों का लक्ष्य रहता है साहित्य का उपकार और अनुशासन। प्रायः मूल्य-निर्धारण इसी लिये किया जाता है जिससे गुणी के गुणों का ग्रहण हो और दोषों का परिहार हो। इसी कार्य के लिये सिद्धांतों की स्थापना भी की जाती है।

अब देखना यह है कि रसवाले तो अधिक नहीं भटक सकते क्योंकि यदि वे रस के लक्ष्य से भ्रष्ट हो जाते हैं तो रस नहीं ले पाते। बस, यही उन्हें दंड मिल जाता है। जो रस नहीं ले पाया वह अरसिक न व्याख्या ही लिख सकता और न वह कोई स्वतंत्र प्रबंध ही उस संबंध में लिख सकता है। असली दोष तो फैलता है मूल्य आँकनेवालों से। यदि ये भूल जाते हैं कि हम साहित्य का उपकार तथा अनुशासन करनेवाले हैं और कहीं ये समझ बैठते हैं कि कुछ साहित्यकारों का उपकार करना है और हम शासक और आचार्य है तो अवश्य ही साहित्य में राग-द्वेष बढ़ता है और आलोचना शाप बन जाती है। इसी से यह लक्ष्य सदा ध्यान में रहना चाहिए कि हमें गुणी से कोई मतलब नहीं है, हमें तो उसके गुणों का ग्रहण और दोषों के विवेक द्वारा साहित्य की सेवा करना है। इस प्रकार की हंस-बुद्धिवाला सज्जन ही नीर-क्षीर-विवेक द्वारा दूध पिलाकर साहित्य को पुष्ट कर सकेगा। ऐसी सद्बुद्धि प्राप्त करने का उपाय है अनासक्ति।

(६) अस्पष्टता

एक दोष और आलोचना के लिये बड़ा घातक होता है। वह है भाषा और शैली की गहनता तथा अस्पष्टता। जैसा पहले कह चुके है, यदि पारिभाषिक शब्दों का प्रकरण स्पष्ट हो जायगा तब तो यह कठिनाई आधी दूर हो जायगी। तो भी जो लोग समास शैली और क्लिष्ट भाषा का प्रयोग करते हैं उनसे

कभी कभी हानि हो जाती है और अधिक लाभ तो कभी भी नहीं होता, क्योंकि उन आलोचनाओं की भी फिर व्याख्या करनी पड़ती है। अतः व्यास शैली और सरल भाषा का व्यवहार ही आलोचना मे आदर्श माना जाता है। प्राचीन काल के भी शंकर, सायण, मल्लिनाथ आदि प्रसिद्ध आलोचकों ने सरल व्यास शैली मे ही लिखा है।

संस्कृत आलोचना-पद्धति की विशेषताएँ

जब जब हम सायण की भूमिका, मम्मट की वृत्ति तथा वाचस्पति मिश्र की टीका पढ़ते है तब तब हमें ऐसा प्रतीत होता है कि इन लोगों का प्रतिपादित पूर्वपक्ष ही सुंदर बन पड़ा है। यह बड़ी अद्‌भुत विशेषता है और आलोचना के इतिहास मे बड़े गौरव की बात है। जब कोई आलोचक आपके सामने खंडन-मंडन करता है तब वह पहले एक पक्ष रखता है, उसका स्वरूप बताकर तब उसका खंडन करता है। वह पहले जिस विषय अथवा पक्ष का मंडन करता है। उसे पूर्वपक्ष कहते हैं; और उस पक्ष का खंडन करके फिर वह जिसका मंडन तथा निरूपण करता है उसे उत्तरपक्ष कहते हैं। बड़े बड़े समालोचकों में यह दोष होता है कि वे पूर्वपक्ष को बिगाड़कर दिखाते हैं और सहज ही मे उसका खंडन कर डालते है। पर ऐसी आलोचना उस विषय के मर्मज्ञ को कभी नहीं सुहाती। यदि आलोचक पूर्वपक्ष को भेद-भाव छोड़कर देखा करें (साधारणीकरण के भाव से देखा करें, पर-प्रत्यक्ष किया करें) तो निश्चय ही वाद-विवाद कम हो, तत्त्व-बोध अधिक हो और किसी भी कृति का सच्चा मूल्य सामने आ जाय।

पूर्वपक्ष और उत्तरपक्ष

सबसे बड़ा गुण

यह पक्षपात का दोष—अपने पक्ष का मोह—इतना सहज होता है कि बड़े बड़े विद्वान् बिना जाने यही भूल कर जाते हैं। इसी से आचार्यों ने कहा है—

नात्रातीव कर्त्तव्यं दोषदृष्टिपरं मनः।
दोषोऽविद्यमानोऽपि तच्चित्ताना प्रकाशते ॥

हमारे मन का साधारण दोष है अपने-पराए का भेद करना। इसी से अपने से मोह और दूसरे से द्रोह अकारण हुआ करता है। 'मैं और मेरा' की भावना का यह तो प्रत्यक्ष फल है कि मन पराए की चीज को अपनी से हीन अवश्य समझता है। ऐसी स्थिति में मन बहुत अधिक दोषदृष्टि-पर न होने पावे, नहीं तो जहाँ दोष नहीं विद्यमान रहता वहाँ भी दोष देखनेवालों को दोष सूझने लगता है। अतः मन को निर्दोष रखने का यथासंभव अभ्यास करना चाहिए।

इस मन को निर्दोष बनाने और परपक्ष तथा पूर्वपक्ष को समझने योग्य बनने का अभ्यास कैसे हो? साधारण उत्तर हो सकता है ज्ञान से। पर सच बात तो यह है कि साधारण पढ़ने-पढ़ाने से यह ज्ञान नही होता और न साधारण साहित्यिक अभ्यास से ही ऐसा निर्मल स्वभाव बनता है। इसके लिये तो दो ही साधना हो सकती हैं—एक संतों की साधना और दूसरी कवियों की। पहली (ज्ञानवाली) साधना को वेदांत, योग आदि के साधक अपनाते है। दूसरी साधना होती है भाव की; वह या तो जन्म से प्राप्त रहती है अथवा सरस बनने से सिद्ध हो जाती है। पहला उपाय सबके लिये सुलभ नहीं है पर दूसरा सर्व-साधारण के लिये है। सभी सरस होकर अपनी दृष्टि विशाल और पक्षपात-रहित बना सकते हैं। यह सरसता तो ऐसा गुण है जो मनुष्य-मात्र में होना चाहिए—कवि, भावक और भावुक सभी में होना चाहिए। यही आनंद, ज्ञान, सुख-संपत्ति सभी का मधु-स्रोत है। आलोचना का तो यह प्राण है।

साक्षरता और सरसता

लोग भ्रम से साक्षरता को अधिक महत्त्व दिया करते हैं, पर जो अनुभवी हैं वे जानते हैं कि जीवन और साहित्य दोनों में ही साक्षरता से सरसता का महत्त्व अधिक है। हम पीछे भी कह चुके हैं कि कोई व्यक्ति पढ़ा-लिखा होने पर भी बिना पूर्ण दृष्टि के किसी कृति की परख नहीं कर सकता। वह पूर्ण दृष्टि तो मिलती है सरस होने से और तभी सब चीज़ें सच्चे रूप में देख पड़ती हैं। इसी से हमारे यहाँ की परिपाटी है कि सरसता पहले और साक्षरता पीछे। सरस-हृदय को ही विद्या और अधिक योग्य बना सकती है, पर नीरस हृदयहीन को वह कुछ नही कर सकती। एक प्रसिद्ध उक्ति है—

साक्षरा* विपरीताश्चेद् राक्षसा एव केवलम्।
सरसो: विपरीतोपि सरसत्व न मुञ्चति ॥

यदि साक्षर मनुष्य थोड़ा उलटा चला, भावभ्रष्ट हुआ, भेद-भाव में पडा तो वह कोरा राक्षस ही होता है (अपनी विद्या-बुद्धि से अनर्थ करता है), परंतु सरस बिगड़ने पर भी सरसता नहीं छोड़ता।

अतः कला और साहित्य के क्षेत्र में सरसता का प्रथम स्थान है और समालोचक का यह सबसे बड़ा गुण है। यह पूर्व, पश्चिम, प्राचीन,

---

* इस श्लोक में अर्थ के साथ ही शब्द का भी चमत्कार है। 'साक्षरा' शब्द को उलटने से राक्षसा बनता है पर सरस को उलटने से सरस ही बनता है।

नवीन सभी ढंग के लोगों का मत है। इस गुण के रहने से आलोचक अवश्य गुण-ग्राहक होगा और उसके सभी कामों में जीवन रहेगा।

समालोचना का प्राण समझ लेने पर भी एक दोष से बचने की आवश्यकता है। वह है मर्मस्थल का ज्ञान। यद्यपि सरस भावक मर्मों

विधि और अनुवाद

का भावन सहज ही कर लेता है तथापि यह भ्रम पाया जाता है कि आलोचक ऐसी बातों की आलोचना करते हैं जिनकी आलोचना होनी ही न चाहिए। इसका कारण होता है उनका प्रधान-गौण का भेद न करना। भारत की मीमांसा-शास्त्र की आलोचना-पद्धति अपूर्व है। उसमे विधि और अर्थवाद का बड़ा सुंदर भेद किया गया है। विधि कहते है प्रधान कथन को और अर्थवाद कहते हैं उसके साथ लगे हुए तथ्यों को। यह अर्थवाद कई प्रकार का होता है। किसी भी विषय के प्रतिपादन मे हम अपनी बात कहने के साथ ही बहुत-सी बातें—दूसरों की मानी बातें—चुपचाप कह जाते है। ऐसी गृहीत बातों का वर्णन अथवा कथन अनुवाद कहलाता है। जैसे गीता में लिखा है—

स्त्रियो वैश्यास्तथा शूद्रास्तेऽपि यान्ति परा गतिम्।

स्त्री, वैश्य और शूद्र भी परागति और मोक्ष को पाते हैं। अब हमारे आलोचक कहते है कि गीताकार स्त्री, वैश्य आदि को हीन अधिकारी समझते थे पर यह कथन बुद्धियुक्त नही है। उस समय के कुछ लोगों का ऐसा मत था जिसका अनुवाद गीताकार ने किया और फिर अपना मत दिया कि नही सब उस लक्ष्य पर पहुँच सकते हैं।

इसी प्रकार ऋग्वेद के पुरुष-सूक्त में से एक एक पंक्ति लेकर लोग प्रमाण उपस्थित करते है, नई खोज करते हैं पर वे यह भूल जाते हैं कि उस पूरे सूक्त मे वर्णन है एक परमात्मा का। यदि आलोचक विधि का ज्ञान रखता है तो वह अवश्य ही उस सूक्त की भिन्न भिन्न बातों में एकता का अर्थ देख लेता है। उसी प्रकार तुलसी-कृत रामायण की व्याख्या करते समय राम के लोक-संग्रह को प्राधान्य देने का अर्थ है कि तुलसीदासजी का प्रधान लक्ष्य था लोक-संग्रह। पर कवि और भक्त तुलसी का लक्ष्य था काव्य और भक्ति का रसास्वादन। अतः लोक-संग्रह की भावना उनके महाकाव्य मे है, पर वही सर्वप्रधान भावना नहीं है। इस प्रकार के विधि-विवेक से अध्ययन बडा युक्त और सुंदर हो जाता है।

शूद्र गॅवार ढोल पशु नारी।
ये सब ताड़न के अधिकारी॥

यहाँ भी कवि ने अपने समय के विचार का अनुवाद मात्र किया है। इसे कवि का विचार मानकर कवि के मत्थे दोष मढ़ना बड़ा अनर्थकारी होता है। साथ ही यहाँ 'ताड़न' शब्द में बड़ा चमत्कार है। उसमें नीति, व्यवहार, कला और कामशास्त्र आदि सभी का हलका पुट है। उसे समझ लेने से तो तनिक भी भ्रम नहीं रह जाता।

प्रधान कथन और गौण विवेचन का भेद न रखने से अध्ययन और आलोचन में बड़ा दोष आ जाता है। यदि ऐसी विवेक-दृष्टि से देखा जाय तो तुलसीदासजी के ऊपर की गई सभी शंकाएँ दूर हो जाती हैं। अतः मीमांसा के विधि और अर्थवाद (अनुवाद, गुणवाद आदि) का व्यापक अर्थ करके उनका समालोचना में भी उपयोग हो सकता है और होना चाहिए।

अब अंत में एक दोष रह गया जो आधुनिक आलोचकों को बहुत खलता है। वह है रूढ़ि का आग्रह। मूल्य-निर्णय करनेवाले सदा कुछ रूढ़ नियमों और आदर्शों को हाथ में लेकर कला को अच्छा-बुरा ठहराते हैं। इसी से लोगों को रूढ़ि से चिढ़ हो जाती है। प्रायः अधिक कवि और रसिक रूढ़ि की निंदा करते मिलते हैं। पर तत्त्व की बात यह है कि न तो रूढ़ि का अति संग्रह ही अच्छा है और न उसका सर्वथा त्याग ही उपकारक होगा। अतः मध्य मार्ग से चलना चाहिए, परंपरा-प्राप्त रूढ़ि में जो भाव भरा है उसे पहचानकर चलना चाहिए। संग्रह त्याग न बिनु पहिचाने। यदि कवि और आलोचक दोनों ही सरस होकर रूढ़ि के प्राण को पहचानकर काम करें तो कभी कोई अनिष्ट न हो। इसी से तो कहा जाता है कि रचयिता और आलोचक दोनों का ही सबसे बड़ा गुण है सरसता।

रूढ़ि की पहिचान

कला और काव्य के क्षेत्र में लोग हँसते हुए कह देते हैं 'निरंकुशाः कवयः', 'सर्वमात्मवशं सुखम्'। कवि और कलाकार किसी का अंकुश नहीं मानते। सुख तो स्वाधीनता में है। अतः रूढ़ि के बंधनों से मुक्त होकर स्वच्छंद विचरने में ही कला की सफलता और रस की पराकाष्ठा होती है। पर इस स्वच्छंदवाद से आज यूरोप में बड़ा गड़बड़ मचा हुआ है। प्रत्येक कलाकार और कवि अपने सिद्धांत, लक्ष्य, नियम आदि की व्याख्या करता है और यदि वह ऐसा नहीं करता तो उसके आलोचक उसके लिये शास्त्र तैयार करते हैं। इस प्रकार व्याख्या और सिद्धांत-प्रतिपादन की अनावश्यक वृद्धि हुई है और आवश्यकता से अधिक वाद

रूढ़ि-त्याग से हानि

चल पड़े हैं। अतः इन अनुभवों से भी हमें लाभ उठाकर रूढ़ि-त्याग की महा भूल कभी न करनी चाहिए। हाँ, अपने साहित्य-मंदिर का पुनरुद्धार और परिष्कार अवश्य करते रहना चाहिए।

रूढ़ि के समान ही वाद भी समझदार के लिये उपकारक होते हैं पर उन्हीं वादों से अविवेकी का गला घुट जाता है। अतः समालोचना मे तो वाद की गन्ध भी न आनी चाहिए। वाद विज्ञान और दर्शन मे ही शोभा पाते है।

रूढि और वाद

इस प्रकार आलोचना की प्रक्रिया तथा उसके आवश्यक गुण-दोषो का विवेचन हो चुकने पर आलोचना के इतिहास की जिज्ञासा होती है। आज हिंदी को पूर्व और पश्चिम दोनों के समालोचना-शास्त्र देखकर अपना शास्त्र बनाना है। अतः संक्षेप में दोनो प्रकार की समालोचना पद्धतियों का इतिहास हमे जानना चाहिए।

पश्चिम का सबसे पहला साहित्याचार्य है प्लेटो। उसने साहित्य का साहित्यिक दृष्टि से अध्ययन किया था। इस प्रकार ईसा से कोई तीन शताब्दी पूर्व ही यूनान में साहित्य और काव्य का व्यवस्थित अध्ययन प्रारंभ हो गया था। प्लेटो के शिष्य अरस्तू ने उस साहित्यालोचन को आगे बढ़ाया। प्लेटो के 'रिपब्लिक' नामक ग्रंथ का एक अंग था साहित्य का आलोचन तथा विवेचन पर अरस्तू ने तो इस विषय पर एक स्वतंत्र ग्रंथ ही लिखा था। इन दोनों दिग्गज आचार्यों के पीछे फिर केवल टीका-टिप्पणी करनेवाले आलोचक हुए जिन्होंने उन्हीं स्थिर सिद्धांतो पर ही कुछ लिखा पढ़ा। ईसा की तीसरी शताब्दी मे लॉञ्जीनस ( Longinus ) नाम का एक अच्छा विवेचक हुआ जिसने "दी सबलाइम" नामक प्रसिद्ध प्रबंध लिखा है, पर उसने भी कदाचित् प्लेटो और अरस्तू के काव्य तथा कला-संबंधी विचारों को इतने व्यापक और बड़े रूप में नही देखा। अर्थात् पश्चिम की आलोचना का प्राचीन रूप सार-रूप से इन्हीं दो विद्वानों के लेखों में मिल जाता है। अत. आधुनिक काल प्रारंभ करने के पहले प्लेटो और अरस्तू के विचार कम से कम सूत्र-रूप में अवश्य जान लेने चाहिएँ।

पश्चिमी आलोचना का इतिहास

प्लेटो ने कला और सत्य का घनिष्ठ संबंध माना है। और सत्य भी आधुनिक कवि-सत्य अथवा आदर्श-सत्य के अर्थ मे ही नही प्रत्युत अपने सभी रूपो मे कला का लक्ष्य होना चाहिए। इस प्रकार सत्य से सदाचार और नीति का अर्थ लेकर प्लेटो ने कहा कि कलाकार अथवा

कवि को सत्पुरुष होना चाहिए। कला के सत् अथवा असत् होने से समाज अच्छा अथवा बुरा होता है। अतः प्लेटो का महत्त्वपूर्ण सिद्धांत यह हुआ कि कला अथवा काव्य की सबसे बड़ी कसौटी यह है कि उसके द्वारा जो कुछ प्रतिपादित अथवा अभिव्यक्त हुआ है वह यथार्थ है—अपने आधारभूत प्राकृतिक सत्य से मेल खाता है। अर्थात् काव्य का अर्थ लौकिक अर्थ का प्रतिरूप होना चाहिए, दोनों में तात्त्विक विरोध न होना चाहिए।

इस प्रकार प्लेटो ने यथार्थवाद पर जोर दिया पर उनकी समालोचना-पद्धति आदर्शवादी कही जाती है; क्योंकि वे सत्य के निश्चित आदर्श सामने रखकर कला और काव्य की परीक्षा करते थे। इसी से प्लेटो आदर्शवादी ही प्रसिद्ध हैं।

प्लेटो के शिष्य अरस्तू ने यथार्थवादी प्रणाली को अपनाया, उनके सामने जो साहित्यिक सामग्री प्रस्तुत थी उसको आधार बनाकर साहित्य की विवेचना की। इन्हीं ने वास्तव में काव्य को ललित कला माना। जहाँ प्लेटो ने काव्य को सत्य की 'प्रतिमा' माना था, अरस्तू ने उसे 'अनुकृति' माना और कला तथा विज्ञान का भेद बताकर काव्य-साहित्य और सामान्य साहित्य का भेद किया। अरस्तू ने कहा कि काव्य-साहित्य में विशेष घटनाओं अथवा स्थूल सत्यों का ही नहीं, प्रत्युत सामान्य घटनाओं और सूक्ष्म सत्यों का भी प्रतिपादन होता है। इस प्रकार अरस्तू ने वही बात कही जो आधुनिक आलोचक के इस कथन में है कि आदर्शीकरण कलाकार के चित्त की अनोखी प्रक्रिया है। रसवादियों के साधारणीकरण की भी यहाँ एक झलक मिल सकती है। पर इतना स्मरण रखना चाहिए कि आदर्शीकरण और साधारणीकरण वाले आत्मपक्ष को प्राधान्य देते हैं पर अरस्तू ने विषय (Object) और कथावस्तु को ही प्रधान माना है। यद्यपि वे मानते थे कि अनुकारक (कवि) की प्रस्तुत की हुई अनुकृति और अनुकार्य (Thing imitated) की समानता का अनुभव ही काव्यानंद है तथापि वे काव्य की आत्मा वस्तु (Plot) को ही मानते थे। इसी से उन्होंने सुषमा (Symmetry) पर साहित्य-समालोचना में अधिक जोर दिया है। प्लेटो ने पूर्ण सत्य को काव्य की कसौटी माना था पर अरस्तू ने रूप-विधान की पूर्णता अथवा सुषमा को कलात्मक गुण की परख ठहराया। आधुनिक आलोचना का प्रारंभ अरस्तू के इसी सुषमावाद अथवा रीतिवाद से हुआ; क्योंकि अरस्तू ने वस्तु, चरित्र, भाव और भाषा आदि के शास्त्रीय नियम बनाकर पथ-प्रदर्शन करा दिया था।

अर्वाचीन काल में एडीसन ने आलोचना के क्षेत्र में कल्पना का प्रतिपादन किया। उन्होंने कहा कि कल्पना पर प्रभाव डालने की शक्ति ही काव्य तथा कला का प्राण है। उन्होंने मनोविज्ञान के आधार पर कल्पना और कल्पना के सुख का वर्णन किया। इस प्रकार इस काल में सत्य, सुषमा और कल्पना के आधार पर आलोचना के तीन तत्त्व स्थिर हुए—(१) वस्तु, (२) रीति, (३) सुखानुभव कराने की योग्यता। कल्पना और सुखानुभव वाला तत्त्व ही आधुनिक आलोचना की विशेषता है। पीछे चलकर इसी कल्पना का स्वरूप-निर्णय कई आलोचको ने किया, पर कल्पना का प्रभुत्व सभी ने स्वीकार किया है।

इसके अनंतर मेथ्यू अरनाल्ड, वर्सफोल्ड, अमरक्रांबी, रिचर्ड्स आदि की कृति का विवेचन करने से आधुनिक समालोचना का रूप खड़ा हो सकता है, पर यहाँ हम स्थानाभाव से इतना ही कहेंगे कि समालोचना के प्रधान तत्त्व तो ये तीन ही हैं और इन्हीं के आधार पर किसी भी रचना की आलोचना की जाती है, पर ध्यान देने की बात यह है कि आजकल रूढ़ नियमों की अपेक्षा व्यापक सिद्धांतों को समालोचना का आधार बनाया जाता है। समालोचना के बंधन कम हो गए हैं और व्यक्ति वैचित्र्य तथा निजी रुचि का भी समुचित विचार किया जाता है। एक ही कृति किसी सहृदय को प्रिय होती है और किसी दूसरे को अप्रिय।

जिस प्रकार संक्षेप में हमने पश्चिमी समोलोचना की चर्चा मात्र की है उस प्रकार भी हम भारतीय आलोचना की चर्चा नहीं कर सकते क्योंकि यहाँ तो कोई दो हजार वर्ष तक बराबर इसका विकास और वर्धन होता रहा है। जो सिद्धांत पश्चिम में स्पष्ट रूप से आज बने हैं वे हमारे भारत में 'काव्य-प्रकाश' और 'ध्वन्यालोक' के समय में ही बन चुके थे। आज का निर्णय है कि मैटर ( वस्तु matter ), मैनर ( रीति manner ) और आइडियलाइजेशन ( आदर्शीकरण idealisation )—इन्हीं तीन तत्त्वों का आधार लेकर काव्यालोचन किया जाता है। भारत के साहित्य-शास्त्र का सिद्धांत क्या है? अर्थ, शब्द और रस—इन्हीं तीन की दृष्टि से काव्य परखना चाहिए। तीनों की क्रम से तुलना करने से कोई बड़ा भेद नहीं देख पड़ता। आयडियलाइजेशन ( आदर्शीकरण ) वाली बात को लोग पश्चिमी साहित्य-शास्त्र की उपज बताते हैं, पर विचार करने पर स्पष्ट हो जाता है कि रस के प्रतिपादन में आचार्यों ने इससे भी अधिक बातें कह दी हैं। यदि कल्पना पर विचार करें तो हमारे यहाँ भी कल्पना का विवेचन हुआ है, पर प्रतिभा के नाम पर। प्रतिभा

भारतीय सिद्धांत

के हमारे आचार्यों ने दो भेद किए हैं—कारयित्री और भावयित्री। इसी प्रकार जो रुचि और सामान्य भावना ( General Sense ) की विशेषता बताई जाती है वह भी हमारे यहाँ है। कुछ लोग मैथ्यू आरनाल्ड की जीवन से संबंधवाली बात को आधुनिक आलोचना की बड़ी विशेषता बतलाते हैं, पर हमारे यहाँ भी तो इसे स्वीकार करके ही कहा है कि काव्य का प्राण है पुरुषार्थ। इसी का अतिरेक और दुरुपयोग होने से धर्मशास्त्र, अर्थशास्त्र, कामशास्त्र आदि पढ़कर काव्य की रचना होने लगी थी। एक और बहुत बड़ी विशेषता आधुनिक आलोचना की यह है कि वे नियमों की अपेक्षा सिद्धांतों का अधिक मान करते हैं। भारत में भी यही बात थी। वे तो सदा कहा करते थे कि लक्षण और नियम बनानेवाले विद्वान् अनुशासन करते हैं, उन्हें कभी भी कठोर शासक नहीं बनना चाहिए और लक्षण भी देश और काल के अनुसार बदला करते है क्योंकि 'उत्तरोत्तरं मुनीनां प्रामाण्यम्'। उत्तरोत्तर आनेवाले मुनियों में पहले से दूसरे का प्रामाण्य माना जाता है। यदि दूसरा मनन करनेवाला शिष्य गुरु के नियमों को घटाता बढ़ाता है तो वही संस्कृत और संशोधित नियम ही आगे चलता है। इस प्रकार हमारे यहाँ भी नियम की अपेक्षा सिद्धांत का ही आदर अधिक होता है।

इस प्रकार हम इस बात का दिग्दर्शन कर सकते हैं कि आधुनिक आलोचना और भारत की प्राचीन आलोचना में समन्वय हो सकता है; दोनों में समन्वय क्या, अभेद देखने का यत्न करना और भी ठीक होगा। आजकल प्राचीन आलोचना से यूनान और रोम की रूपप्रधान आलोचना का अर्थ लिया जाता है। इससे प्रायः अनेक विद्यार्थी भारत की आलोचना-पद्धति को भी प्राचीन आलोचना के नाम पर अपूर्ण और अयुक्त समझ बैठते हैं। यदि वे अलंकार, रीति, गुण, रस, ध्वनि आदि के आलोचना ग्रंथों को पढ़ें तो उन्हें स्पष्ट विदित हो जाय कि यहाँ साहित्य का कितना अध्ययन हुआ था।

बड़ा अच्छा होता यदि यहाँ हम भामह के काल से लेकर आज तक के साहित्यशास्त्र की रूप-रेखा खींच सकते पर यह तो एक ग्रंथ का विषय* है। अतः हम यहाँ केवल यह दिखा देना चाहते हैं कि हमारे यहाँ सिद्धांत और व्यवहार दोनों के ही पर्याप्त उदाहरण मिल सकते हैं।

---

* देखिए De; Kane, Nobel आदि के लिखे ग्रंथ De's Sanskrit Poetics, Kane's Introduction to Sahitya Darpana इत्यादि।

जिन चार प्रकार की आधुनिक आलोचनाओं का उदाहरण दे आए हैं उनमें से सिद्धांत के बारे में तो भारत प्रसिद्ध ही है। साधारण विद्यार्थी भी (भामह के) काव्यालंकार, (दण्डी के) काव्यादर्श, (मम्मट के) काव्य-प्रकाश ,(आनंदवर्धन के) ध्वन्यालोक, (विश्वनाथ के) साहित्य-दर्पण, राजशेखर के (काव्यमीमांसा) आदि के नाम बता देता है। ऐतिहासिक तो जानता है कि साहित्य-सिद्धांत-संबंधी ग्रंथों का स्वयं एक बड़ा साहित्य है और उसकी परंपरा भी चली आई है। आज हमारा कर्त्तव्य इतना ही है कि हम उन ग्रंथों को ठीक ठीक समझें और उनका युगानुरूप प्रयोग करें।

इसी प्रकार निर्णयात्मक समालोचना के उदाहरण टीकाओं और व्याख्याओं से भरे पड़े हैं। व्याख्यात्मक आलोचनाएँ भी हमारे यहाँ बहुत हुई हैं। वृत्ति, भाष्य आदि और हैं ही क्या? अब रही स्वतंत्र आलोचना की बात। यह भी हमारी थी पर दूसरे रूप में थी। इसका अधिक प्रयोग शास्त्रों मे हुआ करता था। शास्त्र का निर्माण हो चुकने पर कोई वृत्ति लिखता था और कोई उन पर स्वतंत्र प्रबंध लिखता था। साहित्य और काव्य के क्षेत्र मे ऐसी आलोचना प्राय नही होती थी। क्षेमेंद्र जैसे लेखक फुटकल टिप्पणियाँ लिख दिया करते थे; जैसे—भासो भासः कविकुलगुरुः कालिदासो विलासः इत्यादि।

इस प्रकार आलोचना भरी स्वतंत्र उक्तियाँ भारतीय साहित्य में अभी तक खूब चलती हैं। उदाहरणार्थ—

१. उपमा कालिदासस्य भारवेरर्थगौरवम्।
दण्डिनः पदलालित्य माघे सन्ति त्रयो गुणाः॥

२. बाणोच्छिष्ट जगत्सर्वम्।

३. कविता रही सो कबिरा कहिगा सूरै कही अनूठी।
रही सही कठमलिया कहिगा, और कहीं सब जूठी॥

इतना पढ़ चुकने पर तो किसी को संदेह नहीं हो सकता कि हमारे यहाँ आलोचना की व्यवस्था नही थी। संस्कृत के विद्वान् वाङ्मय के दो भेद करते हैं—१ काव्य और २ शास्त्र। आलोचना शास्त्र मानी जाती है इसी से आलोचना के अन्य अनेक प्रकारों को जानना हो तो शास्त्रनिर्देश* के समान प्रकरणों पर विचार करना चाहिए। वहाँ सूत्र, वृत्ति, टीका, भाष्य, समीक्षा, विवेचना, वार्तिक आदि सभी का विचार

* देखो काव्यमीमांसा, पृ० ५

मिलता है। हम यहाँ केवल वार्तिक की परिभाषा देते हैं जिसमें आलोचना का कितना सुंदर आदर्श मिलता है—

उक्तानुक्तदुरुक्तचिन्ता वार्तिकम्।

वार्तिक में उक्त बातों का मूल्य-निर्धारण, अनुक्त बातों का निर्देश तथा दुरुक्त बातों की विवेचना आदि सभी कुछ रहता है। यदि वार्तिक के ढंग की आलोचनाएँ हमारे साहित्य में निकलने लगें तो समालोचना का सोना चमक उठे और साहित्य दिन-दूना समृद्ध होने लगे।

वास्तव में आलोचना के इतिहास में नई बातें नहीं मिलतीं। हाँ, नया प्रतिपादन मिलता है। तत्त्व तो प्रायः एक ही रहते हैं। भारत के अनेक वादों का यदि सहृदय होकर समन्वय करें तो सभी मतों में कुछ न कुछ सत्य मिलता है। इसी से तो मम्मट जैसे आचार्य ने अलंकार, गुण, रीति, रस आदि का समन्वय करके एक प्रणाली बनाई है।

दोनो का समन्वय

यदि पश्चिम के विशद साहित्यशास्त्र को पढ़कर उसे हम अपनी प्रणाली से मिलावें तो कोई भी कठिनाई नहीं आती। हम पीछे ऐसा करके देख ही चुके हैं। हमें केवल एक बात ध्यान में रखनी चाहिए कि हम सरस और सजीव होकर काम करें, कभी रूढ़ि के पीछे प्राण निछावर न करें। इसी प्रकार के समन्वय से हिंदी समालोचना बढ़ेगी।

हिंदी आलोचना के अभी तक चार रूप रहे हैं—(१) इतिहास, (२) तुलना, (३) भूमिका और (४) परिचय। साहित्य के इतिहास लिखे गए हैं, कई कवियों का तुलनात्मक आलोचन हुआ है, प्राचीन तथा नवीन ग्रंथों की भूमिकाएँ लिखी गई हैं और नित्य प्रति पत्र-पत्रिकाओं में परिचय के रूप में बहुत-सी छोटी-मोटी आलोचनाएँ निकला करती हैं पर अभी दो बहुत आवश्यक अंग अछूते से पड़े हैं।

वर्तमान स्थिति

(१) कवि की सांगोपांग आलोचना।

(२) आलोचनाशास्त्र का स्थिर रूप।

इन दोनों क्षेत्रों में यत्न हो रहा है पर अभी उल्लेख योग्य कार्य नहीं हुआ है।

अंत में हम यही कहना चाहते हैं कि पुस्तकों के महत्त्व और उपयोगिता आदि का निर्णय करना बहुत ही कठिन है। किसी पदार्थ को देखकर उसका वास्तविक स्वरूप समझना केवल कठिन ही नहीं, प्रायः असंभव भी है। हम तो अपनी योग्यता, संस्कार और रुचि आदि के अनुसार ही उसका

उपसहार

स्वरूप समझेंगे। साहित्य के महत्त्व का निर्णय करने के लिये चाहे हम कितने ही निष्पक्ष क्यों न बन जायँ, पर हमें सदा इस बात का ध्यान रखना चाहिए कि साहित्य की सृष्टि सदा व्यक्तियों से होती है; और उसमे जो कुछ कहा जाता है, वह भी व्यक्तियों के उद्देश्य से ही। उसमे अनेक विषयों पर अनेक प्रकार से विचार होता है। उससे लोगों में उत्तेजना भी फैलती है, सहानुभूति भी उत्पन्न होती है, मनोराग भी उत्पन्न होते हैं और इसी प्रकार की और न जाने कितनी ही बातें होती हैं। साहित्य का प्रभाव बहुत कुछ रुचि पर ही अवलंबित रहता है; और इसी लिये सब कठिनाइयों को पार करने के उपरांत भी यहाँ आकर साहित्य का विवेचन करनेवाले को हार माननी पड़ती है। आलोचना से हम व्यक्तित्व और रुचि-वैचित्र्य को कभी अलग नहीं कर सकते। हमें मानना पड़ता है कि इसमें मतभेद का होना सर्वथा अनिवार्य है। इससे किसी को दुखी नही होना चाहिए; बल्कि यह तो एक प्रकार से प्रसन्नता और संतोष की बात है। यदि रुचि की प्रधानता का प्रश्न हमारे सामने आता है तो इस संबंध मे शिक्षा और संयम आदि की सहायता से हम अपनी रुचि मे भी बहुत कुछ सुधार करके उसे संस्कृत कर सकते हैं। यदि हम साहित्य के अध्ययन से पूरा पूरा लाभ उठाना और आनंद प्राप्त करना चाहें, तो हमे विद्वानों के दिखलाए हुए मार्ग पर आप से आप चलने का उद्योग करना चाहिए। बिलकुल दूसरों के भरोसे न तो कभी कोई काम हो सकता है और न होना ही चाहिए।

सत्यं शिवं सुंदरम्।

---

# परिशिष्ट—१

## साहित्य की आत्मा और शक्ति

[ लेखक—श्री पद्मनारायण आचार्य, एम० ए० ]

हिंदी मे वाङ्मय और साहित्य का प्राय. एक ही अर्थ मे व्यवहार होता है। विद्वान् जिसे वाङ्मय कहते है, साधारण जन उसे ही साहित्य कहते हैं। साहित्य का बड़ा व्यापक अर्थ होता है। उसमे शब्द और अर्थ दोनों का अंतर्भाव किया जाता है, पर अध्ययन की दृष्टि से शब्द भाषा-शास्त्र का और अर्थ साहित्य-शास्त्र का विषय बनता है। भाषा-शास्त्र अर्थ की भी व्याख्या शब्द का पक्ष लेकर करता है और साहित्य-शास्त्र अर्थ को प्रधान मानकर शब्द और शब्द-शक्ति की व्याख्या करता है। अर्थात् यही साहित्य का प्रतिपाद्य 'अर्थ' है।

साहित्य का प्रतिपाद्य

अर्थ के दो पक्ष होते हैं—पहला शरीर-पक्ष और दूसरा आत्म-पक्ष। भाषा को यदि वस्त्र मान लें तो देश, काल आदि परिस्थिति के अनुरूप जो अर्थ निकलता है वह साहित्य का शरीर और जो इन सबके भीतर साधारण भेद-भावों से परे 'बुद्धि-ग्राह्य', अमर और एक रसवाला अर्थ निकलता है वह साहित्य का आत्म-तत्त्व होगा।

अर्थ के दो पक्ष

रामायण मे राम का चरित शरीर के समान है। उसके भीतर से झिलमिलानेवाला भारतीय संस्कृति का आदर्श उसका आत्म-तत्त्व है। उसी अमर और 'चिर-सुंदर' अर्थ ने रामायण को अमर बना दिया है। गीता में अर्जुन और कृष्ण का संवाद तथा प्रथम, एकादश आदि भावमय अध्यायों का अनुभाव, विभाव, रस आदि का चित्रण गीतार्थ का शरीर है—निमित्त मात्र है; और सच्चा अर्थ है वह जीवन का संदेश जो सभी लोगों के लिये है और जो भारतीय संस्कृति का प्राण है। गीता काव्य है, उसका शब्दार्थ, उसका काव्यार्थ सरल है; पर उसका आत्म-तत्त्व, उसका अमर जीवन-रहस्य बुद्धि-ग्राह्य और गूढ़ है। गीता के समान ही महाभारत मे इतिहास और काव्य का उत्कृष्ट उदाहरण मिलता है; पर उसके भीतर जो विशाल भारत की भारती का दर्शन मिलता है उसी अध्यात्म के लिये महाभारत प्रसिद्ध है। उसकी उस विशाल आत्मा का अनुभव

रामायण और गीता

करके ही एक भारतीय आलोचक ने कहा था—'यन्नेहास्ति न तत् क्वचित्'—जो यहाँ ( इस भारत में ) नहीं है वह कहीं नहीं है।

बुद्धचरित

अश्वघोष ने बुद्धचरित लिखा है। बुद्धचरित इस महाकाव्य की काया है। उसका अछूता सौंदर्य, उसकी सहज रमणीयता, सर्वथा निराली है। पर संपूर्ण काव्य के भीतर क्या है? वही भारतीय संस्कृति का एक चित्र। बुद्ध ने भारत का दूध पिया था, भारतीयों को पहचाना था, उन्हीं के बीच अपना जीवन बिताया था। अश्वघोष भारत का कवि था। उसने भी उन्हें और उनके भारत को पहचाना था। इसी से बुद्धचरित में भारत की आत्मा है—भारती का संदेश है।

भास ने अपने भिन्न भिन्न नाटकों द्वारा भी उसी एक 'संस्कृति' का चित्र खींचा है। इन भिन्न भिन्न चित्रों में जो उस भारतीयता को पहचान पाता है वही भास के हृदय तक पहुँचता है।

अमर काव्य

वाल्मीकि और व्यास, अश्वघोष और भास के समान ही कालिदास और भवभूति, तुलसी और जायसी आदि सभी अमर कवियों के महाकाव्यों में दोनों प्रकार के अर्थ रहते हैं। उनका बाह्यार्थ सौंदर्य, उनकी काव्यमाधुरी तो सभी भावक देख सकते हैं पर उनके अमर होने का कारण कुछ विशेष रहता है। वह कारण है उनमें निहित भारत की संस्कृति। कोई भावक भले उसका दर्शन करना भूल जाय, पर लोक-हृदय उस संस्कृति को अवश्य पहचान लेता है। लोक-हृदय संस्कृति का ही बना रहता है। वह अपने सगोती काव्य को बिना बुद्धि की सहायता के ही पहचान लेता है। अतः जिसे लोक-हृदय स्थायी आदर देता है अर्थात् जो चिरस्थायी होकर लोक-रंजन कर सकता है उस काव्य को अवश्य ही लोक-संस्कृति की निधि समझना चाहिए। अमर* काव्य ऐसी ही निधि होते हैं।

अमर काव्य और साहित्य की सीमा

अमर काव्य से केवल महाकाव्य अथवा प्रबंध-काव्य ही नहीं समझा जाता। गीत, पद, दोहे, कवित्त आदि मुक्तक पद्य-रचना, कथा, कथानक, गद्य-काव्य, कहानी, निबंध, उपन्यास आदि गद्य-रचना तथा नाटक, नाटिका आदि मिश्र रचना इत्यादि सभी प्रकार की सरस कृति विद्वद्गोष्ठी में 'काव्य' कही जाती है और साहित्य की सीमा तो इससे भी

---

* ऐसे अमर काव्य को ही अँगरेजी मे क्लासिक ( Classic ) कहते हैं। देखो Hudson's Study of Literature P. 411.

बड़ी होती है। उसमें प्रबंध, संग्रह, सूक्ति, भाषण, उपदेश आदि सभी सुंदर कृतियों का अंतर्भाव हो जाता है।

काव्य और साहित्य के इस व्यापक अर्थ का प्रमाण केवल विद्वद्-गोष्ठी ही नहीं, साधारण अपढ लोक-हृदय भी होता है। तुलसी और सूर के पद, तुलसी और कबीर के दोहे, तुलसी और रसखान के कवित्त और सवैये, मीरा और सहजो के गीत, कबीर और नानक के भजन आदि की अमरता और लोकप्रियता हमारे सामने है। तुलसी की रामायण घर घर पढ़ी जाती है तो पद और गीत चक्की और मूसल पर गाए जाते हैं। रामायण की चौपाइयाँ शालाओं और सभाओं में कही जाती हैं तो जानकी-मंगल और रामलला-नहछू की चीजें विवाह और बरही में गाई जाती हैं। लोक-रंजन दोनों से होता है।

लोक-रंजन और लोक-मंगल की कसौटी पर ही प्रत्येक काव्य कसा जाता है। 'स्वर्ण-पद्म*' की भाँति जो सुंदर और साथ ही सार-वान् होता है वही खरा उतरता है, उसे ही सरस्वती अपनाती है, उसे ही समस्त संसार अपनाता है।

लोक का रंजन अथवा मंगल होता है कैसे? जब काव्य और भावक का एकांत मिलन होता है, जब काव्य का जीवन भावक का जीवन बन जाता है, तब भावक अपने दिव्य जीवन को ही परमार्थ सत्य और परम सुखद मानकर अपना जीवन बिताने लगता है। पहली बार काव्य से तादात्म्य का अनुभव होने पर वह क्षण भर अनंद से नाच उठता है; पर धीरे धीरे वह काव्य का काल्पनिक सत्य उसका जीवन-सहचर बन जाता है। काव्य का सत्य जीवन का सत्य बन जाता है।

लोक-रंजन

सहृदय पाठक रामायण पढ़ता है, राम का सौंदर्य उसे मुग्ध करता है, उनके शील और शक्ति पर वह निछावर होता है, किसी किसी क्षण उनका चरित पढ़कर वह सब कुछ भूल जाता है। यह क्षणिक सुख है। धीरे धीरे राम का आदर्श उसके मन मे बस जाता है और वह अनजाने ही राम बनने लगता है। इसी प्रकार वह भरत के अगाध स्नेह की कथा पढ़ता है, दो क्षण आँसू बहाता है और पीछे स्वयं भरत बनने

---

* देखो—ध्रुव वपुः काचनपद्मनिर्मितं मृदु प्रकृत्या च संसारमेव च॥ कुमारसम्भव ५।१६

भारतीय कवि अपनी कविता को भी तपस्या द्वारा पार्वती के समान मृदु और सारवान् बनाना चाहता है। यही आदर्श सौंदर्य और उत्तम सौकुमार्य है।

लगता है। ऐसे ही सीता, लक्ष्मण, हनुमान् आदि के चरित्रों से वह क्षण भर के लिये पहले सुखी होता है; पर पीछे उनके जीवन को अपने जीवन का एक अंग बना लेता है।

**आदर्श और देवता**

काव्य का जीवन लोक का जीवन हो जाता है। यह कोरी कल्पना नहीं, प्रत्यक्ष सत्य है। भारत में राम, लक्ष्मण, कृष्ण, अर्जुन, सीता, सावित्री, दमयंती आदि के चरित काव्यों में केवल पढ़े ही नहीं जाते प्रत्युत घरों में बर्ते भी जाते हैं। भारत की संस्कृति ही इन काव्यों और काव्य के आदर्शों से बनी है। काव्य के आदर्श नर और नारी ही भारत के देव और देवी बन गए हैं। इसके साक्षी स्वयं महाकवि वाल्मीकि, विशालबुद्धि व्यास, जगद्गुरु शंकर आदि बड़े ऐतिहासिक और दार्शनिक हैं। वाल्मीकि के राम आदर्श पुरुष थे, व्यास के अर्जुन नर थे, शंकराचार्य के अर्जुन भी लोक के प्रतिनिधि थे; पर आज वे सब देवता हैं। देवता बनाकर ही जनता अपने आदर्श को जीवन में लाती है। आदर्श का ही दूसरा नाम देवता है।

**रसानुभूति**

जब पाठक अथवा श्रोता का काव्य से तादात्म्य होता है तभी आनंदानुभूति होती है—जब काव्य की आत्मा से स्पर्श होता है तभी भावक को रसानुभूति होती है। अर्थात् काव्यानंद का कारण है काव्य से तादात्म्य अथवा स्पर्श। यह तादात्म्य अथवा आत्म-स्पर्श होता है कैसे? प्रत्येक काव्य, नाट्य अथवा 'कार्य' किसी भी व्यक्ति को स्पर्श करके तन्मय कर सकता है? नहीं। पाठक, श्रोता अथवा दर्शक की रुचि तथा संस्कृति के अनुसार ही कोई कृति उसे कंटकित और उल्लसित कर सकती है। किसी भी कृति की रचना और महिमा का ज्ञान उसे अपनी शिक्षा और बुद्धि के अनुसार हो सकता है; पर उस कृति का रसास्वाद तो संस्कृत और शिष्ट हृदय ही करता है। काव्य का सच्चा सुख तभी मिलता है जब भावक तर्क, अनुमान आदि बाहर की सब बातें भूल जाता है और काव्य में तन्मय हो जाता है। इस सुख-विशेष की अनुभूति को ही रसानुभूति कहते हैं।

**सौंदर्यानुभूति**

किसी विद्वान् ने लिखा है कि जानी और समझी बातें भूल जाती हैं; पर उनका संस्कार मनुष्य के अंतःकरण में बना रहता है। जब मनुष्य बुद्धि और तर्क का साथ छोड़कर खुले हृदय से अपनी रुचि के अनुसार कुछ काम करता है, उसे ऐसे ही सुप्त संस्कार अपनी ओर खींच लिया करते हैं। इन

संस्कारों से ही 'संस्कृति' बनती है, 'रुचि' बनती है, हृदय का 'स्थायी भाव' बनता है। किसी भी कृति को देखने अथवा सुनने से मन में भाव उठते हैं और थोड़ी देर में विलीन हो जाते हैं। पर जब कभी हृदय का सोता हुआ स्थायी भाव किसी कारण से जाग उठता है, तब मनुष्य को विशेष प्रकार का अनुभव होता है। उस समय चाहे सुख की भावना जागे अथवा दुःख की, उसे सब में रस मिलता है। यह लौकिक सुख-दुःख से परे अलौकिक भावना का सुख होता है। इसे ही भारतीय साहित्य-शास्त्री रस-निष्पत्ति और आधुनिक सौंदर्य-शास्त्री सौंदर्यानुभूति कहते हैं।

स्थायी भाव और लोकानुभूति

जिसके हृदय में कुछ स्थायी भाव रहते हैं उसे ही यह रस और सौंदर्य की अनुभूति होती है। यही कारण है कि एक कृति को देखकर कोई आनंद-विभोर हो जाता है तो कोई टस से मस तक नहीं होता। शृंगार का वर्णन पढ़कर एक रसिक मस्त हो जाता है, पर दूसरा बालक सर्वथा शांत रहता है। शांतरस का वर्णन पढ़कर एक अनुभवी वृद्ध रोमांचित हो जाता है; परंतु उसका लडका चुपचाप बैठा रहता है, बहुत हुआ तो उसकी शब्द-माधुरी अथवा राग-तान पर थोड़ा सिर हिला देता है। दशरथ-विलाप पढ़कर एक अनुभवी पिता की आँखें भर आती हैं; किंतु साधारण विद्यार्थी तो नित्य ही क्लास मे पढ़ा करता है। उसे कुछ भी नहीं होता। भूषण की कविता सुनकर शिवाजी और औरंगजेब मूँछों पर ताव देने लगते थे—आज भी कितने वीरों के हृदय फड़क उठते हैं; पर साधारण पाठक तो उसके वर्णन और अलंकार आदि की व्याख्या करके ही चुप हो जाते हैं। भवभूति के उत्तरचरित्र को सभी विद्यार्थी पढ़ते हैं; पर अवस्था और अनुभव बढ़ने पर कुछ पाठक उसको पढ़ते पढ़ते आत्मविस्मृत हो जाते हैं। यह सब स्थायी भावों के बन जाने और अनुभव के बढ़ जाने का फल होता है। लोकानुभूति के पीछे रसानुभूति होती है।

'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्'—रस-भरी रचना को काव्य कहते हैं। जिसे रस की अनुभूति नही होती उसके लिये जगत् में कोई काव्य नही है।

रुचि और अनुभूति

सचमुच रुचि और अनुभूति से हीन व्यक्ति के लिये लोक के अन्य रस होते हैं; पर अलौकिक काव्य-रस नही होता। यह अनुभव-गम्य काव्य-रस कुछ चुने हुए शिष्ट सहृदय लोगों के लिये ही है। पहले भारत में ऐसे सहृदय लोग अधिक हुआ करते थे। उनकी संस्कृति ही ऐसी परिमार्जित थी कि वे काव्य

और कला-पूर्ण कृति के भावक और रसिक हो सकते थे। आज भी ऐसे भारतीय हैं; पर कुछ पढ़े-लिखे भारतीय अपने साहित्य, अपने काव्य, अपने नाटक और अपनी कलाओं में रस नहीं ले सकते। वे कहते हैं 'भाई हमें तो इसमें कुछ भी सुंदर नहीं लगता। हमारे देश की चीज है, हम उसका आदर करते हैं; पर उसमें हमें कोई रस तो नहीं मिलता।'

इसके लिये हमारे आलोचक दोषी नहीं। उनकी शिक्षा-दीक्षा और उनकी रुचि अब पश्चिमी हो गई है। वे अपनी संस्कृति से दूर हट रहे हैं। इसी से वे अपनी प्रसिद्ध कृतियों को भी नहीं परख पाते। वे लाख यत्न करके भी अपनी कला को नहीं अच्छा कह पाते। क्यों? कला परखने के लिये तो शिक्षा और संस्कृति दोनों की आवश्यकता होती है। शिक्षा द्वारा समझ ठीक हो जाने पर हमारा हृदय ऐसा संस्कृत हो जाता है कि हम कला की कृति को समझने लगते हैं और उसमें रस भी लेने लगते हैं। बिना समझे सुख कहाँ? अतः भारतीय कला की थोडी शिक्षा अनिवार्य होनी चाहिए।

कला की परख और शिक्षा

आज कला की पश्चिमी* परिभाषा से ही विद्यार्थी परिचित रहता है और उसी कला की कसौटी पर वह भारतीय कृतियों को भी कसता है। यह उसकी भूल है। पश्चिमी अर्थात् आधुनिक और भारतीय अर्थात् प्राचीन दृष्टिकोणों में बड़ा भेद होता है। पश्चिम में आज की विचार-दृष्टि के अनुसार कलाकार एक विशेष मनोवृत्ति का (असामान्य) मनुष्य होता है। उसमें एक नैसर्गिक 'शक्ति' रहती है, जिससे वह सौंदर्य का दर्शन कर पाता है। कभी कभी उसके अंतर मे कुछ करने की प्रेरणा हुआ करती है। वह उसी वेग के वश† में होकर चित्र, मूर्ति, वास्तु, संगीत और साहित्य आदि कलाओं को जन्म देता है। इन कला की कृतियों के दर्शन अथवा श्रवण से सुख मिलता है। पर यह कला का सुख अथवा स्वाद सबको नहीं मिलता; केवल कुछ उन भाग्यवान् जनों को मिलता है जो 'कला के प्रेमी' कहे जाते हैं। इनमें कलाकार की शिक्षा और अभ्यासवाली क्षमता नहीं रहती; पर स्वभाव और रुचि में ये कलाकार के समानधर्मा ही होते हैं। शक्तिसंपन्न कलाकार और उसके समानधर्मा भावकों के अतिरिक्त कुछ

कला की पश्चिमी परिभाषा

---

* पश्चिमी से आजकल की पश्चिमी कला का अर्थ लेना चाहिए। योरप की मध्यकालीन तथा प्राचीन कला बहुत कुछ भारतीय कला से मिलती है।

† Out of Aesthetic urge.

कारीगर ऐसे होते हैं जो नित्य प्रति के उपयोग की वस्तुएँ बनाते हैं। इन्हें शिल्पी कहते हैं। कलाकारों की कृतियों को 'ललित कला' अथवा 'कला' और शिल्पियों की कृतियों को 'उपयोगी कला' अथवा 'शिल्प' कहते हैं। कलाएँ अर्थात् ललित कलाएँ केवल पाँच होती हैं—चित्र, मूर्त्ति, वास्तु, संगीत और काव्य। शिल्प अर्थात् उपयोगी कलाएँ अनेक होती हैं—बढ़ई, लुहार, सुनार, कुँभार, राज आदि सभी कारीगरों के काम।

कलाकार भी दो प्रकार के होते हैं—पहला आदर्शवादी और दूसरा यथार्थवादी। आदर्शवादी कलाकार प्रकृति के ऊपर उठने का यत्न करता है—'क्या होना चाहिए' इसकी कल्पना करता है। कल्पना को यथार्थ से अधिक अच्छा समझता है। पर यथार्थवादी बाह्य प्रकृति को ही अपनी कसौटी बनाता है। वह वस्तुओं का बावन तोले पाव रत्ती सच्चा चित्रण कर सकने का यत्न करता है। प्रकृति के निरीक्षण और चित्रण में ही उसकी कला का साफल्य रहता है। इस प्रकार की कला मे नूतनता और मौलिकता की सदा माँग होती है। इसी से इसमे शिक्षा की अपेक्षा नैसर्गिक प्रतिभा और अभिरुचि को ही अधिक प्राधान्य दिया जाता है। जिसमे सहज शक्ति होगी वही प्रकृति के नए अंग को किसी नए ढंग से देखकर किसी नए ढंग के द्वारा अभिव्यक्त कर सकेगा। इस प्रकार व्यक्तिगत शक्ति ही सब कुछ कर सकती है। और व्यक्ति-प्रधान कला का इतिहास भी व्यक्तियों का ही इतिहास होता है; क्योंकि कलाकार के अतिरिक्त उसकी कृति है ही क्या? कला की कृति रंगों अथवा ध्वनियों* का सजा हुआ समूह ही तो है। प्राकृतिक वस्तु का शृंगार कर देने से वह कला की वस्तु हो जाती है। यदि सजावट और बनावट मनोहर और भली है तो वह वस्तु अच्छी कही जाती है और नही तो नही। इस शृंगार के भीतर तथ्य है या नहीं—इसका विचार नही किया जाता। यथार्थवादी कला में अर्थ का कोई महत्त्व नही है।

आदर्शवादी और यथार्थवादी कला

इस लौकिक और मानुष कला का ही आधुनिक सभ्य जगत् में बोलबाला है, पर प्राचीन भारत मे पहले मत का अर्थात् आदर्शवाद का आदर होता था; लोकोत्तर, दिव्य और चिर-रमणीय कला की उपासना

---

* संस्कृत मे रग (colour) और ध्वनि (sound) दोनो को ही वर्ण कहते हैं।

की जाती थी। जहाँ आज कला प्रकृति का शृंगार मानी जाती है वहाँ प्राचीन भारतीय 'दृष्टि'* के अनुसार कला प्रधानतः बुद्धि का व्यापार है†। कलाकार के अंतःकरण में एक भाव रहता है, उसी का प्रतिरूप कला की कृति होती है। इस प्रकार उसका भावना-जगत् बाह्य जगत् में आता है; उसके अंतर की अभिव्यक्ति प्रत्यक्ष संसार के साधनों द्वारा होती है। इसी से जब उसका अंतःकरण अपने आप में तल्लीन और एकाग्र रहता है तब कला का उद्रेक होता है। वह प्रकृति को उत्सुक और जिज्ञासु होकर देखता है अवश्य, पर इस समय उसकी तूलिका अथवा लेखनी नहीं उठती। वह तो जब भीतर अपनी मानस भूमिका में कल्पना से सब कुछ तैयार कर लेता है तब बाह्य प्रकृति के चित्रपट पर बाह्य साधनों द्वारा उसी आदर्श को अभिव्यक्त कर देता है। इसी से उसकी कला अध्यात्म-प्रधान होती है। वह बाह्य जगत् की उपेक्षा नहीं करता, तो भी अध्यात्म-जगत् को वह अधिक सत्य और सुंदर मानता है। उसकी दृष्टि में कलाकार कोई विशेष मनुष्य नहीं होता। सभी मनुष्य अपने अपने ढंग के कलाकार होते हैं। जिन्हें जिस ढंग की शिक्षा मिली है वे उसी ढंग की कला को बनाते और समझते हैं। जो कला से सर्वथा अपरिचित हैं वे मनुष्य नहीं हैं—'साहित्यसंगीतकलाविहीनः साक्षात्पशुः पुच्छविषाणहीनः।'

पश्चिमी कला और भारतीय कला का भेद

बुद्धि और अध्यात्म की प्रधानता

जिस कृति में मनुष्य के योग‡ और आनंद§ की अभिव्यक्ति रहती है वह अवश्य ही कलापूर्ण होती है। क्या बनाना है—इसकी कलाकार चिंता नहीं करता। उसके सामने केवल एक बात चाहिए—'उसे एक चीज बनानी है'। बस, वह काम करने लगता है। वह जानता है कि जो कुछ अच्छी तरह, लगन से, सच्चे हृदय से किया जाता है वह अवश्य सुंदर होता है। इसी से भारत में कला और शिल्प का अधिक भेद नहीं किया जाता। यहाँ

प्रयोजन का विचार

---

* दृष्टि का अर्थ दर्शन ( Philosophy ) भी होता है।

† यह वाक्य आधुनिक विद्यार्थी को खटकता है। पर विचार करने से यह स्पष्ट हो जाता है। देखो—'Transformation of Nature in Art by A. K. Kumarswami.

‡ योगः कर्मसु कौशलम्।

§ आनंद = विश्राम, अकर्म।

ललित और उपयोगी कलाओं के भेद को कोई महत्त्व नही दिया जाता। दोनों मे सौंदर्य रहता है। दोनों मे रस मिलता है। कम और अधिक का तारतम्य होना दूसरी बात है। पश्चिमवाले तो कहते है कि उपयोगी कला मे अर्थात् शिल्प मे कोई रस होता ही नही। प्रयोजनवती कला मे कोई मानस सुख होता ही नही। भारतीय कहते है कि नहीं, ऐसी बात नही है। कला सभी रूपों में सुख देती है चाहे वह सप्रयोजन हो अथवा निष्प्रयोजन, चाहे वह परसुखाय हो अथवा स्वांतःसुखाय। यदि मूर्त्ति किसी प्रयोजन से बनाई गई है तो भी वह नेत्रों को सुख देती है, भक्त उसे ध्यान और पूजन का साधन बनाता है; पर उससे रसिक की आँखे भी तृप्त होती हैं। अतः प्रयोजन का विचार भारतीय कला मे नही होता। यहाँ सप्रयोजन काम करनेवाले शिल्पी की भी कलाकारों के साथ ही गणना होती है। शिल्पी के शिल्प मे भी कला की दिव्य झाँकी देखी जाती है। केवल एक बात स्थिर कर दी गई है कि जो शिल्प के अतिरिक्त कलाएँ है, जिन्हें कविजन 'ललित' कहते हैं, उनमे विशेष रस की अनुभूति होती है।

मौलिकता का भारतीय अर्थ

इस प्रकार की भारतीय कला में नूतनता की प्रधानता नहीं होती। वहाँ तो नूतनता भीतर से उत्पन्न होती है। इसी से एक कवि ने कहा है—"क्षणे क्षणे यन्नवतामुपैति तदेव रूपं रमणीयतायाः।"—रमणीय कृति वही है जिसमें क्षण क्षण नूतनता का अनुभव हो। ऐसी क्षण क्षण नवीन होनेवाली कोई भौतिक चीज नही हो सकती। जिस कृति में कलाकार की आत्मा छिपी रहती है वही नित नूतन रस देती है। इसी से भारत में मौलिक का अर्थ होता है हृदय के मूल से आनेवाली। कलाकार के हृदय में जो रहता है उसे ही यदि वह बाहर ला सकता है तो वह मौलिक है, चाहे वह वस्तु हजारो बार बनाई जा चुकी हो, पर यदि कलाकार उसमे अपनापन ला सकता है तो उसकी कृति मे निश्चय मौलिकता और सुंदरता होगी।

व्यक्तिगत वैचित्र्य

इस अपनेपन का अर्थ व्यक्तिगत वैचित्र्य नही है। व्यक्तिगत वैचित्र्य तो कलाकार का एक साधन हो सकता है, पर सर्वस्व नही। भारतीय कलाकार एक व्यक्ति नहीं होता—उसमे भारतीय कला की अखंड आत्मा जागती रहती है। इसी से भारत मे कलाकारों का नही, कला का उद्भव और विकास हुआ है। भारत के अधिक कलाकारों के नामों का पता नही है। प्राचीन कवियों और दार्शनिकों मे भी यही अज्ञात रहने की प्रवृत्ति देखी जाती है। वेद, उपनिषद्, रामायण, महाभारत, पुराण आदि के कर्त्ताओं का

किसे पता है ? वे तो भारत के हृदय में* रहनेवाले परमेश्वर की कृति हैं। उसे ही कवि कहो, ऋषि कहो अथवा ब्रह्मा कहो। यह तो बहुत पहले की बात है। अभी हाल के कालिदास और भास का भी कहाँ ठीक इतिहास मिलता है? भवभूति भी तो 'भव की भूति' जैसा कवि-नाम ही माना जाता है। सूर और तुलसी तो हमारे युग के हैं; पर उनका बाह्य चरित हम कितना जानते हैं?

इन सब बातों का सार यह है कि भारतीय कला अध्यात्म-प्रधान रही है और उसे समझने के लिये हमें भी उसके कर्त्ताओं के समान अध्यात्म बातों पर विचार करना और दिव्य दृष्टि से देखने का यत्न करना होगा। जब तक हमे उनकी कृतियाँ मनमानी, ऊटपटाँग, बेढंगी वस्तुएँ लगती हैं तब तक समझना चाहिए कि हम उनको पहचान नहीं सके है। यही समवेदना और सहृदयता की वृत्ति हमें योग्य बना सकती है।

यही निष्कर्ष काव्य और साहित्य के बारे में लागू होता है; क्योंकि काव्य भी तो एक कला ही है। इतना ही नहीं, सब कलाओं में काव्य-कला सर्वोत्कृष्ट है। उसी के बारे मे अधिक आक्षेप भी होते हैं। केवल दो-एक उदाहरण देने से दिग्दर्शन हो जायगा।

कुछ आक्षेप

हम पहले ही भूमिका मे संकेत कर चुके हैं कि साहित्य की छोटी से छोटी सुंदर कृति मे अर्थ की दुहरी गंगा बहती है। एक पृथिवी की प्रत्यक्ष धारा और दूसरी आकाश की स्वर्गगंगा। आँख ऊपर उठाते ही वह छिपी हुई ज्योतिर्मयी आकाश-गंगा भी प्रत्यक्ष हो जाती है। जब तक दृष्टि पार्थिव शरीर पर रहती है, वह प्रकाश की अमर धारा सुदूर आकाश की 'छाया'-मय वस्तु रहती है; पर दृष्टि के ऊपर उठते ही वह चंद्र-तारकमयी स्वर्गगंगा आपसे आप चमक उठती है। अब वाद-विवाद का प्रश्न नहीं रह जाता। आँख के सामने ही दोनों धाराएँ आ जाती हैं। दोनों ही गंगा है। दोनों ही सुंदर हैं। दोनों ही सत्य हैं। दोनों से ही हमारा भला होता है। दोनों ब्रह्म-कमंडलु से निकली हैं। दोनों ही शिव की जटा पर ठहरती है। दोनों ही हमे पवित्र करती हैं, सुख देती हैं, रसमय बनाती हैं, पर अंतर केवल इतना ही है कि एक पृथिवी पर बहती है, उसका हम स्पर्श करते है और दूसरी स्वर्ग मे बहती है, उसका हम दर्शन करते है—

काव्य-गंगा की दुहरी धारा

* ईश्वरः सर्वभूताना हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति। गीता १८।६१

अनुभव* करते हैं। एक शरीरधारी गंगा है और दूसरी ज्योतिर्मयी। यदि रूपक का परदा हटाकर कहें तो साहित्य-समीक्षा मे—विशेषकर भारतीय साहित्य के अध्ययन में—बाहरी और भीतरी दोनों अर्थों पर ध्यान रखना चाहिए। भारतीय कवियों ने अध्यात्म जगत् को चित्रित करने में ही उत्कृष्टता प्राप्त की है। इससे उनकी कृतियों और रचनाओं को समझने के लिये अध्यात्म की ओर पहले ध्यान देकर तब बाहरी शृंगार और अलंकार की परीक्षा करनी चाहिए। कालिदास जैसे महाकवि ने भी अध्यात्म को ही अपना सूत्र बनाया है। यद्यपि बाह्य-सौंदर्य भी उनका अद्वितीय है, फिर भी वह भीतरी रमणीयता है जिस पर गेटे† जैसे संसार प्रसिद्ध कवि और विद्वान् मुग्ध हो जाते हैं।

आज का विद्यार्थी कहता है कि कालिदास और भवभूति के नाटक रंगमंच पर खेले जाने लायक नही हैं। उनकी कथा-वस्तु में देवी-देवता आकर घटना को असत्य और अस्वाभाविक बना देते हैं। न तो उनमे कला की नूतनता और मौलिकता है और न प्रकृति का उचित पर्यवेक्षण ही। केवल अलंकार और रीति की बाँध में इनकी कृतियों का समस्त सौंदर्य है। ये ही आक्षेप उचित फेरफार के साथ संस्कृत और हिंदी के महाकाव्यों पर भी किए जाते हैं। महाकाव्य

---

* भोग और अनुभव का भेद (पार्थिव और मानस जगत् का भेद) ध्यान देने योग्य है। मानस अनुभव के भी दो भेद होते हैं—एक लौकिक प्रत्यक्ष अनुभव और दूसरा अलौकिक अपरोक्षानुभव अथवा पर-प्रत्यक्ष। इस दूसरे विचित्र और अद्भुत अनुभव को ही कला के क्षेत्र मे सानुभूति अथवा रसास्वादन कहते हैं। इस प्रकार अनुभव के तीन भेद होते हैं—१ स्थूल शारीरिक अनुभव जिसे भोग कहते है, २ सूक्ष्म मानसिक अनुभव जिसे भावानुभूति अथवा भावग्रहण कह सकते हैं, ३ वह अलौकिक अनुभव जिसे आनंदास्वाद अथवा रसास्वादन कहते हैं। पहला अनुभव इंद्रिय-प्रधान, दूसरा ज्ञान-प्रधान और तीसरा भाव-प्रधान होता है।

† गेटे की जर्मन भाषा मे कही हुई उक्ति (का अँगरेजी अनुवाद) यह है—

Wouldst thou see spring's blossom and the fruits of its decline,
Wouldst thou see by what the souls enraptured feasted fed,
Wouldst thou have this earth and heaven in one sole name combine,
Name thee Oh Shakuntala! and all at once is said.

ही क्यों, खंडकाव्य, मुक्तक, गीत, पद, दोहे आदि भी इन दोषों से सर्वथा मुक्त नहीं। 'उसी बाबा आदम के समय के विषय भारत के कवि बार बार दुहराते हैं। जी ऊब उठता है।'

इन सब दोषों को भारतीय आलोचक दोष मानता ही नहीं। उसका इनसे जी नहीं ऊबता। उसका पहला सिद्धांत है कि किसी भी कृति को उसके युग और उसके देश की मान-तुला पर ही तोलना चाहिए। भारतीय साहित्य की समीक्षा करने के लिये भारतीय साहित्य-शास्त्र की, और विशेषकर तुल्यकालीन शास्त्र की, तुला हाथ में लेनी चाहिए। और जिन्हें यह भी संदेह है कि भारत में आलोचना का साहित्य है अथवा नहीं, उनसे तो केवल एक बात कही जा सकती है कि हाँ, भारत में आलोचना का बड़ा विस्तृत साहित्य है। अलंकार, गुण, दोष, लक्षण, रीति, वृत्ति, शक्ति आदि उस आलोचना के विविध मार्ग हैं; इनका भी अध्ययन दो प्रकार से हुआ करता है—शब्द की दृष्टि से और अर्थ की दृष्टि से। पर जब काव्य का अविभक्त संहित रूप में अध्ययन करना पड़ता है तब शब्द और अर्थ दोनों को मिलाकर रस और ध्वनि की दृष्टि से अलंकार, गुण आदि का अध्ययन किया जाता है। इसी से प्रायः साहित्य-शास्त्र के ग्रंथों में शब्द और अर्थ को पृथक् पृथक् नहीं रखा गया है*।

आक्षेपों का उत्तर

यदि आधुनिक कृतियों को प्राचीन आदर्श और सिद्धांत के अनुसार परखा जाय तो सभी लोग हँसने लगेंगे। इसी प्रकार प्राचीन रचनाओं की नवीन नियमों द्वारा परीक्षा करने पर भारतीय विद्यार्थी भी ठठाकर हँसेगा। अतः उपहास की बात छोड़कर साहित्यालोचन पर आना है तो भारतीय कसौटी पर भारतीय कृति को कसना चाहिए। निश्चय ही वह सुंदर और रसमय सिद्ध होगी। समीक्षा का श्रम सफल होगा।

अब जो मौलिकता आदि के आक्षेप हैं उनका उत्तर भारतीय कला की दृष्टि है। उसका संक्षिप्त परिचय पहले आ चुका है। भारत में वाल्मीकि, व्यास, भास, कालिदास, भवभूति, कुमारदास, राजशेखर,

---

* आजकल की पद्धति के अनुसार यदि स्पष्ट विश्लेषण करना हो तो (क) शब्द के अलंकार, गुण, रीति, वृत्ति आदि की विवेचना अलग और (ख) अर्थ के अलंकार, गुण, रीति आदि की व्याख्या अलग तथा (ग) रस के अलकार, गुण, रीति, वृत्ति आदि की मीमांसा अलग करनी होगी।

तुलसीदास आदि सभी बड़े कवियों ने एक ही ख्यात वृत्त पर—एक ही राम के चरित पर—कलम चलाई है; पर इससे यह नहीं कहा जा सकता कि उनकी रचनाओं में मौलिकता नही है। प्रत्येक रचना में प्रत्येक कवि की अमर आत्मा बैठकर अपने युग का अमर संदेश सुना रही है। उनके द्वारा हम भारत की अमर 'सरस्वती' की बहती धारा का दर्शन कर लेते हैं। सब में अपने युग की विचित्रता है—अपना निजी निरालापन है—और साथ ही भारत की अमर संस्कृति का चित्र भी है।

युग की विचित्रता

वाल्मीकि के चित्रण से भवभूति का चित्रण भिन्न है। भवभूति के वर्णन से तुलसी का वर्णन भिन्न है। तीनों ने स्वांतःसुखाय लिखा था। तीनों को सुख मिला और तीनों के भावकों को भी सुख मिलता है; क्योंकि तीनों में अपनापन, अपनी विचित्रता और विशेषता है। वाल्मीकि ने आदि-युग का संदेश दिया था, भवभूति ने मध्ययुग का और तुलसी ने अर्वाचीन युग का। इन तीनो युगों का इतिहास भारत का इतिहास होगा। और इस दृष्टि से देखने पर हम तीनों में एक संबंध पाते हैं। यही विभिन्नता मे एकता भारतीय आध्यात्मिकता का रहस्य है।

यह युगधर्म और अमरत्व का समन्वय राम-संबंधी रचनाओं में ही नही, भारत की सभी सुंदर कृतियों में है। हम दो ही चार बड़े कवियों को लेंगे—वाल्मीकि, व्यास, अश्वघोष, कालिदास, भवभूति और तुलसी। रामायण का हृदय कहाँ है? विश्वामित्र और वाल्मीकि के तपोवन मे। महाभारत को शांति कहाँ मिलती है? तपोवन मे—हिमालय की ओर प्रस्थान करने में। अश्वघोष के बुद्ध कहाँ जाते हैं? उसी महावन में। कालिदास के दिलीप को वर कहाँ मिलता है? वसिष्ठ के तपोवन मे। कहाँ तक कहें, कालिदास के नाटक और काव्य तो आश्रमों में ही बसते हैं। 'मेघदूत' रामगिर्याश्रम से चलता है। सुकुमार शकुंतला कण्व के आश्रम में पलती है। उसका सौभाग्य भी कश्यप के आश्रम में ही जागता है। पार्वती को 'अवंध्यरूपता' भी हिमालय के आश्रम में ही प्राप्त होती है। जब पार्वती ने देखा कि अपने अद्भुत शरीर-रूप से भी वे शिव को प्राप्त न कर सकीं, तब उन्होंने घर छोड़ दिया और आश्रम में रहकर रूप को सफल करना चाहा। प्रिय का सुहाग मिलने पर ही तो सुंदरता सफल होती है—'प्रियेषु सौभाग्यफला हि चारुता'। अंत में 'चारुता' का 'शिव' से विवाह हो ही गया। यही 'चारुता' और 'शिव' का विवाह भारत का कवि अपने आदर्श तपोवन मे सदा कराया

कवि का आदर्श तपोवन

करता है। इसी का नाम है रूप और अर्थ का, लोक-सौंदर्य और लोक-मंगल का योग। 'प्रकृति' रूप और सौंदर्य की ओर बढ़ती है (यथार्थ-वादी उसे ही बढ़ावा देते हैं); बुद्धि प्रकृति से दूर आत्म-कल्याण करती रहती है। भारतीय कवि राजमहल छोड़कर तपोवन में जाता है, तप का कष्ट सहता है और प्रकृति का बुद्धि से मंगल-विवाह कराता है। तभी मानुषी और लौकिक भावों का अमानुष और अलौकिक रूप सामने आता है। यही भारतीय कवि की विशेषता है।

भवभूति और तुलसी के वन और गिरि तो हमसे इतने परिचित हैं कि हम उन्हें बिना अधिक कहे ही कालिदास का तपोवन-प्रेमी भाई मान सकते हैं।

इस प्रकार हम देखते हैं कि भारत के कवियों ने तपोवन की सभ्यता का—'रूप' और 'शिव' के मिलन का—काम और धर्म के योग का युग के अनुरूप बड़ा सुंदर चित्र खींचा है।

मानस-राज्य की अनुकृति

इस पर ध्यान देने से अनेक बातें सहज ही समझ में आ सकती हैं। अब प्रकृति-वर्णन का आक्षेप तो आप से आप दूर हो जाता है। उनके तो सभी बड़े पात्र तपोवन की सृष्टि होते हैं। वहाँ हरिणों और लताओं से बातें होती हैं। फिर प्रकृति-वर्णन का अभाव कहना आश्चर्य ही है! और देवी-देवताओं की बातें तो इसी लिये बीच बीच में कभी आ जाती हैं, क्योंकि यहाँ मानस-राज्य की ही अनुकृति कवि महोदय की सच्ची कृति होती है। उस अध्यात्म-जगत् की इस व्यवहार-जगत् में जहाँ पूर्ति न होती हो वहाँ अपने मानस के देवों को बुला लेना सहज ही है। तुलसीदासजी ने तो अपने काव्य का नाम तक 'मानस' रख दिया।

इसी अध्यात्म-प्रधानता पर ध्यान रखकर कई भारतीय आलोचकों ने कहा है कि काव्य के दो अर्थ तो अवश्य ही होने चाहिएँ—(१) सामान्य भौतिक और (२) लोकोत्तर आध्यात्मिक।

तीन प्रकार के अर्थ

और जो काव्य-ग्रंथ जनता की संपत्ति हो जाते हैं—धर्मग्रंथ से बन जाते हैं—उनका एक अर्थ और होने लगता है। वह है आधिदैविक अर्थ। इन तीनों अर्थों पर विचार करने से बड़ा लाभ हो सकता है।

× × ×

एक शक्ति-संपन्न, क्रांतदर्शी कवि कुछ लिख जाता है; सहृदय भावुक उसका रसास्वादन करता है, आनंद का अनुभव करता है।

दूसरा सत्यान्वेषक दार्शनिक उसकी समालोचना करता है— उसमें अध्यात्म-तत्त्वों की उद्भावना करता है, उसका समानधर्मा अनुयायी उन तत्त्वो के ज्ञान से बड़ा उल्लसित होता है।

तीसरा भक्त-हृदय उसमे अपनी 'भावना' के अनुरूप भगवान् का रूप देखता है और उसका सहधर्मी-उसके इष्टदेव की उपासना करता है, भक्ति और आह्लाद से विह्वल हो उठता है।

इस प्रकार एक ऋषि अथवा कवि की कृति के आधिभौतिक, आध्यात्मिक और आधिदैविक अर्थों की उत्पत्ति होती है।

अतः जब किसी उपास्य और प्रिय धर्म-ग्रंथ का—जन-साधारण के 'काव्य' ग्रंथ का—अर्थ करना हो तो पहले (१) आधिदैविक, तब (२) आध्यात्मिक और अंत मे (३) आधिभौतिक अर्थ करना चाहिए। आधिदैविक अर्थ जनसाधारण के लिये है। आध्यात्मिक अर्थ विशेष मनोवृत्ति के थोड़े लोगों के लिये है और आधिभौतिक अर्थ और भी थोड़े कुछ इने-गिने सहृदय लोगों के लिये है, जो अलौकिक रस का अनुभव कर सकते है, जो लोक के साधारण बुरे-भले के ऊपर उठ सकते है। पहले प्रकार के लोग भक्त, दूसरे प्रकार के दार्शनिक और तीसरे प्रकार के भावक कहलाते हैं। सामान्य अर्थ मे रसिक तो तीनों ही कहे जा सकते हैं।

रसिक, भावुक और भावक

यहाँ रसिक शब्द की समीक्षा कर लेनी चाहिए। लोक के सभी मनुष्यों के दो भेद हो सकते हैं—रसिक और अरसिक। रसिक पाँच प्रकार के होते है—(१) कवि अथवा कलाकार, (२) भक्त आलोचक (३) दार्शनिक आलोचक, (४) साहित्यिक आलोचक, और (५) कोई भी भावुक। भावुक उस सहृदय जन को कहते है जो चाहे कवि की कृति से अथवा तीन प्रकार के आलोचकों मे से किसी एक की आलोचना पढ़कर उस कलाकृति का रसास्वादन करता है। इस प्रकार भावुक रसिक का पर्याय हो सकता है, क्योंकि जिस प्रकार कवि रसिक माना जाता है उसी प्रकार कवि भावुक भी माना जा सकता है—रसिक = रसवाला, भावुक = भाववाला। यह तो प्रसिद्ध बात है कि रस और भाव मे कोई भेद नही है। उद्बुद्ध और आस्वाद्य भाव का ही दूसरा नाम रस है। इसी प्रकार भावुक और भाव का सामान्य भेद ही स्पष्ट रहना चाहिए। भावुक (भाव-वाला) का पर्याय है रसिक, और भावक (भावन करनेवाला) का पर्याय है आलोचक।

संस्कृत वाङ्मय के विद्वान् सदा यह कहा करते हैं कि वेदों और पुराणों के तीन तीन अर्थ होते हैं—आधिदैविक, आध्यात्मिक और आधिभौतिक।

जो जैसा अधिकारी हो, जिसकी जैसी विद्या-बुद्धि की योग्यता हो, जिसकी जैसी रुचि हो वह उसी प्रकार के अर्थ को अपनावे और लाभ उठावे।

'आत्मा वाऽरे द्रष्टव्यः'।

[ गीताधर्म भाग १, अंक ५ ]

जिस प्रकार साहित्य की आत्मा पहिचानने और परखने के लिये शिक्षा और संस्कृति अर्थात् बुद्धि और रुचि की आवश्यकता होती है उसी प्रकार साहित्य की शक्ति तोलने के लिये भाषा की शक्ति समझना होता है। भाषा और शब्द का अभेद से व्यवहार होने के कारण भाषा की शक्ति को ही शब्द-शक्ति कहते हैं। बिना इस शब्द-शक्ति को जाने अर्थात् 'भाषा और साहित्य' के संबंध को समझे काव्य-कला का रस नहीं मिल सकता—रस की बात तो दूर रहे, काव्य-कला का ज्ञान ही नहीं होता। आत्मा के ज्ञान से साहित्य की पूर्णता—उसकी एकतानता और तन्मयता का अनुभव होता है और शब्द-शक्ति के ज्ञान से साहित्य के अंग-प्रत्यंग का स्पर्श होता है।

अनुवाद से अध्ययन करने की पद्धति भी बड़े महत्त्व की है। 'शक्ति' को ही लीजिए। शक्ति का अनुवाद होता है अँगरेजी के टेलेंट ( Talent ) और पावर ( Power ) दो शब्दों से। टेलेंट से कवि और भावक की शक्ति अथवा प्रतिभा का बोध होता है और पावर से साहित्य तथा भाषा की शक्ति का अर्थ निकलता है। यहाँ हम शक्ति का इस दूसरे अर्थ मे ही व्यवहार करेंगे।

शब्द तीन प्रकार के होते हैं—वाचक, लक्षक तथा व्यंजक। मुख्य और प्रसिद्ध अर्थ को सीधे सीधे कहनेवाला शब्द वाचक कहलाता है।

शब्द के तीन भेद

लक्षक अथवा लाक्षणिक शब्द बात को लखा भर देता है, अभिप्रेत अर्थ को लक्षित मात्र करता है; और व्यंजक शब्द ( मुख्य अथवा लक्ष्य अर्थ के अतिरिक्त ) एक तीसरी बात की व्यंजना करता है; उससे प्रकरण, देश, काल आदि के अनुसार एक अनोखी ध्वनि निकलती है। उदाहरणार्थ यह मेरा घर है—इस वाक्य में घर शब्द वाचक है, अपने प्रसिद्ध अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। पर सारा घर खेल देखने गया है—इस वाक्य में 'घर' उसमे रहनेवालों का लक्षक है अर्थात् यहाँ घर शब्द लाक्षणिक है। और यदि कोई अपने

ऑफिसर मित्र से बात करते करते कह उठता है, 'यह घर है, खुलकर बातें करो।' तब 'घर', कहने से यह ध्वनि निकलती है कि यह ऑफिस नही है। यहाँ घर शब्द व्यंजक है।

इन सभी प्रकार के शब्दों का अपने अपने अर्थ से एक संबंध रहता है। उसी संबंध के बल से प्रत्येक शब्द अपने अपने अर्थ का बोध कराता है। बिना संबंध का शब्द अर्थहीन होता है—उसमे किसी भी अर्थ के बोध कराने की शक्ति नही रहती। संबंध उसे अर्थवान् बनाता है, उसमे शक्ति का संचार करता है। संबंध की शक्ति से ही शब्द इस अर्थमय जगत् का शासन करता है, लोकेच्छा का संकेत पाकर चाहे जिस अर्थ को अपना लेता है, चाहे जिस अर्थ को छोड देता है। इसी संबंध-शक्ति के घटने-बढ़ने से उसके अर्थ की ह्रास-वृद्धि होती है। इसी संबंध के भाव अथवा अभाव से उसका जन्म अथवा मरण होता है। अर्थात् संबंध ही शब्द की शक्ति है, संबंध ही शब्द का प्राण है। इसी से शब्द तत्त्व के जानकारों ने कहा है 'शब्दार्थसंबंधः शक्तिः'। (शब्द और अर्थ के संबंध का नाम शक्ति है।)

शक्ति का स्वरूप

## अभिधा

शास्त्रीय ढंग से सूत्र-रूप में कहें तो साक्षात् संकेतित* अर्थ को कहनेवाला शब्द वाचक कहलाता है। साधारणतया व्यवहार मे देखा जाता है कि लोगों मे जो 'संकेत' अथवा 'समय' प्रचलित रहता है उसी के सहारे शब्द अपने अर्थ का बोध कराता है अर्थात् केवल शब्द से श्रोता को अर्थ का बोध नही हो सकता। किसी अनभिज्ञ से यदि कहा जाय कि 'गाय लाओ' तो वह इस वाक्य से क्या समझ सकता है? उसके लिये इन शब्दों में कोई अर्थ ही नही है। वह जानता ही नही कि इन शब्दों से किस अर्थ की ओर संकेत किया गया है। पर वही मनुष्य किसी जानकार को कहते सुनता है कि गाय लाओ और देखता है कि दूसरा गाय ले आता है। इन दोनों के इस व्यवहार को देखकर वह वाक्य का अर्थ समझ लेता है। इसी प्रकार व्यवहार से वह 'गाय बाँधो', 'घोड़ा लाओ' आदि वाक्यों का भी ज्ञान प्राप्त कर लेता है। कुछ वाक्यों का ज्ञान हो जाने पर वह अपनी अन्वयव्यतिरेकवाली बुद्धि से 'गाय' और 'लाओ' आदि को पृथक् पृथक् समझने लगता है।

वाचक शब्द की शास्त्रीय व्याख्या

* साक्षात्संकेतितमर्थं योऽभिधत्ते स वाचकः। (काव्यप्रकाश)

पहली बार उसने वाक्य का अर्थ तो समझ लिया था पर उसका व्याकरण न समझ सका था। धीरे धीरे 'गाय' शब्द को कई अन्य शब्दों के साथ उसी व्यक्ति का अर्थ-बोध कराते हुए देखकर उसका अर्थ समझ लिया, अर्थात् यह जान लिया कि गाय शब्द का किस वस्तु-विशेष में संकेत है। इसी प्रकार 'लाओ' क्रिया का कई वाक्यों में अन्वय देखकर व्यतिरेक द्वारा उसका भी संकेत समझ लेता है। अब संकेत*-ज्ञान हो जाने से वे ही शब्द उसे अर्थ का बोध कराने लगते हैं।

व्यवहार द्वारा संकेत-ग्रह

बालक की भाषा सीखने की प्रक्रिया पर ध्यान देने से संकेत-ज्ञान की बात बिलकुल स्पष्ट हो जाती है। एक सयाना आदमी कहता है—'गाय लाओ'। दूसरा उसके आज्ञानुसार गाय ले आता है। बालक यह सब देख-सुनकर उस वाक्य का अर्थ समझ जाता है। आगे चलकर 'गाय बाँधो', 'घोड़ा लाओ' आदि वाक्य भी वह अपने बड़े-बूढ़ों के व्यवहार को देखकर समझने लगता है। तब कहीं उसकी अन्वय-व्यतिरेक द्वारा सोचने की सहज प्रवृत्ति 'गाय' और 'लाओ' का अवयवार्थ भी उसे समझा देती है। पहले बालक व्यवहार से पूरे वाक्य का अर्थ समझता है। यह भाषा-विज्ञान द्वारा सिद्ध हो चुका है। फिर धीरे धीरे व्यवहार से ही वह अलग अलग शब्दों का अर्थ समझने लगता है, अर्थात् उसे इस बात का स्पष्ट ज्ञान हो जाता है कि किस शब्द का किस अर्थ में संकेत है।

संकेत के अन्य सात ग्राहक

जब बालक व्यवहार से कुछ शब्द समझने लगता है, गुरुजन उसे बहुत से शब्द व्यवहार के बाहर के भी समझा देते हैं। वह उन्हें चुपचाप मान लेता है। आप्त पुरुष बच्चे को एक पदार्थ दिखाता है और कहता है यह पुस्तक है। बालक इस शब्द के संकेत को झटपट समझ जाता है। आगे चलकर बालक व्याकरण पढ़ता है; प्रकृति, प्रत्यय आदि का ज्ञान अर्जन करता है। अनेक शब्दों को तथा शब्दों के अनेक रूपों को सहज ही समझने लगता है। कुछ शब्दों का अर्थ वह उपमान के बल से लगा लेता है। वह गाय पहचानता है तो 'गवय' की बात सुनकर उसको गाय जैसा एक पशु समझ लेता है। वह मनुष्य का अर्थ व्यवहार से सीख चुका है। इसलिये उपमान की सहायता से वह देव, यक्ष आदि योनियों की भी कल्पना कर लेता है। एक देव शब्द के अजर, अमर आदि अनेक

---

* देखो—काव्यप्रकाश—संकेतसहाय एव शब्दः इत्यादि। साहित्य-दर्पण, एकावली आदि ग्रंथो मे संकेत-ग्रह का सम्यक् विवेचन हुआ है।

पर्याय वह कोष से सीख लेता है। संदेह होने पर वह वाक्य-शेष से संकेत-निर्णय करता है। गंगा शब्द का संकेत नदी और लड़की—दोनों में है पर जब इस शब्द का वाक्य में प्रयोग होता है तब दूसरे शब्दों से इसका भी अर्थ स्पष्ट हो जाता है। 'गंगा की धारा में आज कितना वेग है'—इस वाक्य का गंगा शब्द स्पष्टतया नदीवाचक है। 'यव' का अर्थ 'जव' भी होता है और 'कंगुनी' का चावल भी। वाक्य-शेष अर्थात् प्रसंग से इसका भी अर्थ स्पष्ट हो जाता है। आर्य लोगों के प्रसंग मे यव का अर्थ 'जव' होता है पर म्लेच्छ लोग 'यव' से कँगुनी का चावल समझते हैं। कुछ शब्द समझे हुए शब्दों के साथ आने से अनायास ही समझ मे आ जाते हैं। जैसे 'वसंते पिकः कूजति' (वसंत में पिक बोल रही है)—इस वाक्य मे पिक शब्द दूसरी भाषा* का है पर पाठक 'वसंत में बोलती है'—इतना अंश समझ लेने पर पिक शब्द का भी अर्थ लगा लेता है। 'मधुप कमल पर मँडरा रहे हैं' इस वाक्य के 'मधुप' शब्द को कमल आदि शब्दों को समझनेवाला सहज ही लगा लेता है। इस प्रकार सिद्ध पदों की सन्निधि से बालक बहुत से शब्दों का संकेत-ज्ञान कर लेता है। इतने पर भी जो शब्द समझ में नही आते उन्हें स्पष्ट करने के लिये वह विवृति की सहायता लेता है। व्याख्या देशी-विदेशी सभी भाषाओं के शब्द स्पष्ट कर देती है। यदि बालक रसाल शब्द नही समझता तो शिक्षक या तो रसाल के रूप-रंग की व्याख्या करके उसका अर्थ समझा देता है अथवा रसाल का ऐसा पर्यायवाची शब्द बताता है जो विद्यार्थी को पहले से ज्ञात हो। उसी भाषा में अथवा दूसरी परिचित भाषा मे अनुवाद करके समझाने का ही नाम विवृति† है।

विचार करने पर अन्य सभी संकेत के ग्राहक व्यवहार मे अंतर्भूत हो जाते हैं। व्यवहार से बालक सभी शब्द सीख सकता है; पर अपनी

व्यवहार सकेत-ग्राहको मे प्रधान है

आँखों से देखने सुनने मे बड़ा समय लगता है। थोड़े वर्षों का छोटा सा जीवन संसार की असंख्य वस्तुओं का कैसे अनुभव कर सकता है? इसी से ऐसे उपायों से काम लेना पड़ता है जिनसे अधिक से अधिक शब्द कम

---

* 'पिक' शब्द सस्कृत में दूसरी भाषा से आया है। ऐसे अन्य शब्दो का भी मीमासा-सूत्र के शावरभाष्य मे उल्लेख मिलता है।

† आजकल के शिक्षा-शास्त्रीय शब्दो का प्रयोग करे तो व्यवहार को Direct Method और विवृति को Translation Method कह सकते हैं।

से कम समय में सीखे जा सकें। कोष, व्याकरण, आप्तोपदेश, विवृति आदि सातों संकेत के ग्राहक ऐसे ही उपाय हैं। यद्यपि व्यवहार संकेत के ग्राहकों* में शिरोमणि है तथापि इन अन्य उपायों का भी संकेत-ग्रह के लिये कम महत्त्व नहीं है।

इस प्रकार इन व्यवहारादि ग्राहकों द्वारा संकेत का ज्ञान हो जाने पर ही शाब्द बोध होता है अर्थात् संकेत की सहायता से ही शब्द द्वारा अर्थ-बोध होता है। अतः प्रत्येक अर्थ में संकेत का होना स्वयं सिद्ध-सा है। किसी में साक्षात् संकेत रहता है और किसी में असाक्षात् संकेत। जिस अर्थ से जिस शब्द का संबंध लोगों में प्रसिद्ध है उस अर्थ मे उस शब्द का सीधा साक्षात्-संकेत रहता है, जैसे 'बैल' गाडी खींच रहा है—इस वाक्य में बैल शब्द का अर्थ लोक-प्रसिद्ध है, इससे बैल शब्द का अपने अर्थ में साक्षात्-संकेत है। पर जब कभी कोई शब्द प्रयोजन-वश किसी अप्रसिद्ध अर्थ से संबंध जोड़ लेता है, उसका संकेत साक्षात् नहीं रह जाता। उस शब्द का एक प्रसिद्ध अर्थ में संकेत रहता है अतः दूसरे अर्थ में उसका संकेत उस प्रसिद्ध अर्थ की परंपरा में से होकर आता है जैसे यह लड़का बैल है—इस वाक्य में बैल शब्द का संकेत 'बैल' में न होकर बैल के सादृश्य मे है। बैल शब्द का संकेत मुख्य अर्थ में से होकर दूसरे अर्थ में पहुँचता है। अतः बैल शब्द का 'पशु' में साक्षात्संकेत है और मूर्ख के अर्थ में असाक्षात्संकेत। साक्षात्संकेतित अर्थवाले शब्द को वाचक कहते हैं, इससे पहले वाक्य का बैल शब्द ही वाचक है, दूसरे वाक्य का नहीं। यह वाचक शब्द जिस शक्ति के द्वारा अपने अर्थ का बोध कराता है उसे अभिधा कहते हैं।

अभिधा के तीन भेद

संकेत का यह साधारण परिचय वाचक शब्द और उसकी शक्ति अभिधा—दोनों का स्वरूप स्पष्ट कर देता है। जब संकेत सीधे समझ में आ जाय तब शब्द को वाचक, उसके अर्थ को वाच्य और उस शब्द के अर्थ-बोध करानेवाले व्यापार को अभिधा कहते हैं। शब्द की यह अभिधा-शक्ति मुख्य और अग्रिम होने से 'मुख्या' अथवा 'अग्रिमा' भी कही जाती है। वह कभी कभी केवल 'शक्ति'† नाम से ही पुकारी जाती है; क्योंकि कुछ लोग

---

* देखो—मुक्तावली—शक्तिग्रहं व्याकरणोपमानकोशाप्तवाक्याद् व्यवहारतश्च। वाक्यस्य शेषाद् विवृतेर्वदन्ति सान्निध्यतः सिद्धपदस्य वृद्धाः। यह ध्यान देने की बात है कि यहाँ 'शक्ति' वैयाकरणों के सकेत के अर्थ मे प्रयुक्त हुआ है।

† देखो—प० ल० मजूषा, पृ० ४।

अभिधा को ही शब्द की वास्तविक शक्ति समझते हैं। इस अभिधा शक्ति के तीन सामान्य भेद होते हैं—रूढ़ि, योग और योगरूढ़ि। इसी शक्ति-भेद के अनुसार शब्द और अर्थ भो रूढ़, यौगिक अथवा योगरूढ़ होते हैं। मणि, नूपुर, गौ, हरिण आदि शब्द—जिनकी व्युत्पत्ति नहीं हो सकती—रूढ़ कहलाते हैं। इन शब्दों में रूढ़ि की शक्ति व्यापार करती है। और जिन शब्दों की शास्त्रीय प्रक्रिया द्वारा व्युत्पत्ति की जा सकती है वे यौगिक कहलाते हैं। जैसे पाचक, सेवक आदि शब्द यौगिक हैं; क्योंकि उनकी व्युत्पत्ति हो सकती है। कुछ शब्द ऐसे होते हैं जिनकी व्युत्पत्ति तो की जाती है पर व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ शब्द के मुख्य अर्थ से मेल नहीं खाता। ऐसे शब्द योगरूढ़* कहे जाते हैं। पंकज का व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ है 'पंक से उत्पन्न होनेवाला'। पर अब यह शब्द एक विशेष अर्थ में रूढ़ हो गया है।

## लक्षणा

भाषा और बोली दोनों में शब्दों का मुख्यार्थ ही सदा पर्याप्त नहीं होता। प्रयोक्ता असाक्षात्संकेतित अर्थों में भी कभी कभी शब्दों का प्रयोग करते हैं। शब्दों को अपने मुख्य अर्थ से संबद्ध दूसरे अर्थों का बोध कराना पड़ता है। कभी तो ऐसी रूढ़ि बन जाती है जिससे वे सहज ही अपने मुख्य अर्थ को छोड़ दूसरे अर्थ को लक्षित करने लगते हैं; और कभी कभी प्रयोक्ता का प्रयोजन व्यंजित करने के लिये उन्हें अपने मुख्य अर्थ से भिन्न किसी दूसरे अर्थ का बोध कराना पडता है। जैसे 'आजकल मेरे गाँव मे बड़ा मेल है'—इस वाक्य का 'गाँव' शब्द रूढ़ि से गाँव में रहनेवालों का बोध कराता है। और एक 'हड्डी की ठठरी' सामने आकर खड़ी हो गई—इस वाक्य में 'हड्डी की ठठरी' का सप्रयोजन प्रयोग हुआ है। वक्ता किसी मनुष्य की दुर्बलता और कृशता का आधिक्य व्यंजित करना चाहता है। इसी से 'हड्डी की ठठरी' अपने मुख्य अर्थ को छोड़ एक क्षीण और दुर्बल मनुष्य को लक्षित कर रही है। ऐसे रूढ़ि अथवा प्रयोजन के अनुरोध से असाक्षात्संकेतित अर्थ में प्रयुक्त शब्द लक्षक कहलाते हैं। उनसे बोध्य अर्थ लक्ष्य कहलाते हैं और उनकी अर्थ-बोध कराने की शक्ति लक्षणा कहलाती है।

लक्षणा का स्वरूप

---

* योगरूढ़ि की दूसरी परिभाषा भी है। जिन शब्दो का यौगिक अर्थ एक विशेष अर्थ मे सीमित अर्थात् रूढ़ हो जाता है जैसे पकज अथवा अब्धि कमल और समुद्र के अर्थ में रूढ़ हो गए हैं। यही परिभाषा अधिक सुंदर प्रतीत होती है।

विचारपूर्वक देखने से स्पष्ट हो जाता है कि लक्षणा में तीन* बातें आवश्यक होती हैं। सबसे पहले शब्द के मुख्यार्थ का बाध होना चाहिए अर्थात् जब वाक्य में शब्द का प्रसिद्ध अर्थ ठीक नहीं बैठता तभी लक्षणा की संभावना होती है। दूसरी बात यह है कि मुख्यार्थ से लक्ष्यार्थ का कुछ न कुछ संबंध अवश्य होना चाहिए। शब्द लक्षणा से उसी अर्थ का बोध करा सकता है जिसका उसके प्रधान और प्रसिद्ध अर्थ से कुछ न कुछ संसर्ग हो। और लक्षणा के लिये तीसरी आवश्यक बात यह है कि रूढ़ि अथवा प्रयोजन उसका निमित्त होना चाहिए। इन तीनों हेतुओं में से एक के भी अभाव में लक्षणा का व्यापार असंभव हो जाता है। बिना प्रयोजन अथवा रूढ़ि के कोई शब्द दूसरे अर्थ की ओर जायगा ही क्यों? और योग अर्थात् संबंध† तो लक्षणा का प्राण है। संबंध लक्षणा का दूसरा नाम है। पर कभी कभी शब्द का मुख्यार्थ-बाध नहीं होता तो भी शब्द दूसरे अर्थ का बोध कराने लगता है। जैसे एक लड़के ने संध्या को सिनेमा जाने का निश्चय कर लिया है। और जब वह कहता है, "संध्या हो गई" तब वह 'संध्या' से सिनेमा जाने का समय सूचित करता है। यहाँ 'संध्या' का मुख्यार्थ भी बना रहता है और उससे एक भिन्न अर्थ भी निकल आता है। ऐसे शब्दों में लक्षणा नहीं मानी जाती; क्योंकि यहाँ मुख्यार्थ-बाधवाला हेतु विद्यमान नहीं है।

लक्षणा के तीन हेतु

भाषा मे और विशेषतः साहित्यिक भाषा में लक्षणा के न जाने कितने रूप देखने को मिलते है। आधुनिक अर्थातिशय‡ के विवेचकों ने उनका बड़ा सविस्तर वर्णन किया है। भाषा की अर्थवृद्धि लक्षणा से ही अधिक होती है। अतः लक्षणा के अनेक§ भेद हो सकते हैं। पर सामान्य दृष्टि से लक्षणा के चार भेद किए जा सकते हैं। कभी कभी शब्द अपने मुख्यार्थ को बिलकुल छोड़ देता है, केवल लक्ष्यार्थ का बोध कराता है।

लक्षणा का सामान्य वर्गीकरण

---

* मुख्यार्थबाधे तद्योगे रूढितोऽथ प्रयोजनात्। ( काव्यप्रकाश २।६ )

† मम्मट के शब्द-व्यापार-विचार मे सबंध का विशद वर्णन दिया हुआ है। देखो—पृष्ठ ८६।

‡ Semantics.

§ इस दृष्टि से पढ़ने पर जयदेव-कृत चंद्रालोक का नवम मयूख रहस्यपूर्ण देख पड़ता है। उस तार्किक ने एक पूरा मयूख ( लक्षणा के भेद स्पष्ट करने में ) अकारण ही नहीं व्यय किया है।

शब्द के इस व्यापार को लक्षणलक्षणा कहते हैं; कभी कभी शब्द अपना अर्थ भी बनाए रखता है, उसे छोड़ता नहीं और साथ ही दूसरे अर्थ को भी लक्षित करने लगता है अर्थात् दूसरे अर्थ का अपने मे उपादान कर लेता है। ऐसे शब्द में उपादान लक्षणा होती है। कभी कभी एक शब्द के अर्थ पर दूसरे शब्द के अर्थ का आरोप किया जाता है। आरोप सहित होने के कारण ऐसी लक्षणा सारोपा कहलाती है। और कभी कभी यही आरोप इतना अधिक बढ़ जाता है कि आरोप का आधार (अर्थात् विषय) आरोप्यमाण में अपना अस्तित्व खो बैठता है, विषय का विषयी मे अध्यवसान हो जाता है। इस स्थल मे होनेवाली लक्षणा साध्यवसाना कही जाती है।

सुविधा के लिये सारोपा और साध्यवसाना के दो दो भेद और कर लिए जाते हैं। आरोप-विषय और आरोप्यमाण के बीच कोई न कोई संबंध अवश्य रहता है। कभी दोनों में किसी गुण का सादृश्य रहता है, कभी कार्यकारणभाव, कभी अंगांगिभाव, कभी तादर्थ्य तात्कर्म्य आदि कोई संबंध। गुण-सादृश्य से होनेवाली लक्षणा 'गौणी' और शेष अन्य संबंधों से सिद्ध होनेवाली 'शुद्धा' कही जाती है। पहले चार विभाग अर्थानुसार किए गए थे; ये अंतिम दो विभाग संबंध की दृष्टि से किए गए हैं। इस प्रकार लक्षणा छः प्रकार की मानी जाती है। यथा—

लक्षणा के छः भेद

(१) लक्षणलक्षणा, (२) उपादान लक्षणा, (३) गौणी सारोपा लक्षणा, (४) गौणी साध्यवसाना लक्षणा, (५) शुद्धा सारोपा लक्षणा, (६) शुद्धा साध्यवसाना लक्षणा।

लक्षणा का यह षड्धा विभाग* बड़ा व्यावहारिक और व्यापक है। शब्द के सभी लाक्षणिक प्रयोग इसके अंतर्गत आ जाते हैं। उदाहरणों से यह स्पष्ट हो जायगा।

### (१) लक्षणलक्षणा

(१) पंजाब वीर है।

(२) वह गाँव भूखों मर रहा है।

* लक्षणलक्षणा और उपादान लक्षणा मे सादृश्य संबंध-निमित्त नहीं रहता, वे केवल शुद्धा ही होती है। किसी किसी के अनुसार उनके भी शुद्धा और गौणी दो दो भेद होते हैं। देखो—साहित्य-दर्पण (२।६)। पर यह भेद व्यावहारिक नहीं होता।

( ३ ) दोनों घरों में बड़ी लड़ाई है।

( ४ ) आपने उसका घर नीलाम कराके उसका बड़ा उपकार किया है। मैं भी आपके सौजन्य पर मुग्ध हूँ।

( ५ ) आप परिश्रम इतना अधिक करते हैं कि आपका सफल होना असंभव दीखता है।

प्रथम तीन वाक्यों में पंजाब, गाँव और घर—इन तीनों शब्दों ने अपना मुख्यार्थ बिलकुल छोड़ दिया है, उनसे केवल वहाँ 'रहनेवालों' का बोध होता है। अतः उनमें लक्षणलक्षणा स्पष्ट है। चौथे और पाँचवें वाक्यों में लक्षणा के विचित्र उदाहरण हैं। यहाँ उपकार, सौजन्य, मुग्ध, अधिक आदि शब्दों से अपकार, दौर्जन्य आदि विपरीत अर्थों का बोध होता है। अपने अर्थ का त्याग होने से इनमें भी लक्षणलक्षणा मानी जाती है।

## ( २ ) उपादान लक्षणा

( १ ) हाथ-पैर बचाकर काम करो।

( २ ) तुम्हारे सभी घोड़े तेज हैं पर वह काला बेजोड़ है।

( ३ ) लाल पगड़ी आई और वह घर में घुसा।

( ४ ) केवल दो बंदूकों के भय से इतने भाले-बरछे सब भाग खड़े हुए।

( ५ ) दही रखा है। कौए से बचाना।

'हाथ-पैर' से शरीर का लक्ष्यार्थ निकलता है। शरीर में हाथ-पैर का भी उपादान हो जाता है। इसी प्रकार 'काला' का अर्थ है काला घोड़ा। यहाँ 'काला' का स्वार्थ छूटता नहीं है। आगे के वाक्य मे लाल पगड़ी से सिपाही का बोध होता है। यहाँ भी पगड़ी का मुख्यार्थ साथ रहता है, छूटता नहीं है। इसी प्रकार 'बंदूक' और 'भाले-बरछे' इन अस्त्रों को लिए हुए लोगों का बोध कराते हैं। इन अस्त्रों का उपादान स्पष्ट ही है। भय बंदूक और उसके चलानेवाले पुरुष दोनों से ही होता है। अंतिम वाक्य के 'कौए' से कुत्ता-बिल्ली, कीट-पतंगादि दही को दूषित करनेवाले सभी जंतुओं का अभिप्राय लिया जाता है। इस विचित्र लक्षणा में भी 'कौआ' शब्द का अर्थ छूटा नहीं है। कौओं का अर्थ और अधिक बढ़ गया है।

## ( ३ ) गौणी सारोपा लक्षणा

( १ ) वह बालक सिंह है।

( २ ) उसका मुखकमल खिल उठा।

( ३ ) वह स्त्री गाय नहीं, साँपिन है।

( ४ ) मेरा लड़का हंस है।

( ५ ) सच्चा कवि भ्रमर होता है।

इन सभी उदाहरणों में गुण-सादृश्य के कारण आरोप हुआ है। बालक सिंह के समान वीर है। मुख सौंदर्य मे कमल के समान है स्त्री गाय जैसी सीधी नहीं, साँपिन जैसी दुष्ट और कुटिल है। लडका हंस के समान विवेकी है। कवि अपने रस-संग्रह करने के गुण मे भ्रमर के समान है। इस प्रकार इन सब मे लक्षणा का निमित्त गुण देख पड़ता है। अत सब मे गौणी लक्षणा है। आरोप-विषय और आरोप्यमाण दोनों का स्पष्ट उल्लेख* होने से लक्षणा सारोपा है।

## ( ४ ) गौणी साध्यवसाना लक्षणा

अद्‌भुत एक अनूपम बाग।
जुगल कमल पर गज क्रीडत है, तापर सिंह करत अनुराग।
हरि पर सरवर सर पर गिरिवर तापर फूले कंज पराग।
रुचिर कपोत बसे ता ऊपर, ता ऊपर अमृतफल लाग॥
फल पर पुहुप, पुहुप पर पल्लव, तापर सुक पिक मृगमद काग।
खंजन धनुष चंद्रमा ऊपर, ता ऊपर एक मनिधर नाग॥
× × × × ×
× × × × ×

( सूरदास )

इस एक ही पद में साध्यवसाना के अनेक उदाहरण मिल जाते हैं। राधा के अंग अंग का सौंदर्य-वर्णन कवि ने उपमानों द्वारा ही कर दिया है। उपमानों मे उपमेयों का अध्यवसान ( तादात्म्य ) हो गया है। यही साध्यवसाना लक्षणा रूपकातिशयोक्ति अलंकार के मूल में रहती है। और इस लक्षणा का प्रयोग कवि की उक्तियों में ही अधिक देख पडता है। इसी से यहाँ काव्य से उदाहरण लेना ही समीचीन जान पड़ा।

## ( ५ ) शुद्धा सारोपा लक्षणा

( १ ) दवा मेरा जीवन है।

( २ ) घृत आयु है।

---

* देखो—काव्यप्रकाश—सारोपाऽन्या तु यत्रोक्तौ विषयी विषयस्तथा।

( ३ ) दूध ही मेरा बल है।
( ४ ) अविरत सुख भी दुःख है।
( ५ ) यह ग्रंथ रघुवंश है।
( ६ ) वह ब्राह्मण पूरा बढ़ई है।

इन सब उदाहरणों मे आरोप प्रत्यक्ष देख पड़ रहा है। पर आरोप का निमित्त संबंध-सादृश्य नहीं है। दवा पर जीवन का आरोप हुआ है क्योंकि दोनों मे कार्य-कारण संबंध है। इसी प्रकार घृत और दूध पर आयु और बल का आरोप जन्य-जनक संबंध से हुआ है। अविरत सुख भी दुःख का कारण होता है। इससे सुख पर दुःख का आरोप किया गया है। ग्रंथ में रघुवंश का वर्णन है, इसलिये यहाँ भी आरोप का निमित्त सादृश्य नहीं है। ब्राह्मण तात्कर्म्य संबंध से बढ़ई माना गया है, इससे गुण द्वारा यहाँ सादृश्य-संबंध नहीं माना जा सकता। इस प्रकार इन सभी मे आरोप का कारण सादृश्य-संबंध न होने से शुद्धा सारोपा लक्षणा मानी जाती है।

## ( ६ ) शुद्धा साध्यवसाना लक्षणा

( १ ) लो, तुम्हें आयु ही दे रहा हूँ।
( २ ) बढ़ई भी आया था।
( ३ ) इस दुःख से कैसे छुटकारा मिले।
( ४ ) रघुवंश पढ़ो।

इन वाक्यों में प्रसंगानुसार आयु, बढ़ई, दुःख और रघुवंश से क्रमशः घृत, ब्राह्मण-विशेष, अविरत सुख और ग्रंथ-विशेष का अर्थ निकलता है। अर्थात् इन आरोप्यमाणों में आरोप-विषयों का अध्यवसान देख पड़ता है। अतः इन सबमे साध्यवसाना लक्षणा है। अध्यवसान का कारण सादृश्य नहीं है इससे लक्षणा शुद्धा है।

कुछ लोग इन छः विभागों में से प्रत्येक के रूढ़ि और प्रयोजन के अनुसार दो दो भेद और करते हैं; पर मम्मट, जगन्नाथ, अप्पय दीक्षित आदि बड़े आचार्य रूढ़ि लक्षणा के भेद-प्रभेद नहीं करते अर्थात् वे प्रयोजनवती लक्षणा के ही उपर्युक्त छः भेद मानते हैं। उनका ऐसा करना बिलकुल अकारण नहीं है। सच पूछा जाय तो व्यवहार मे रूढ़ लक्षणा होती ही नही। 'कुशल'* और द्विरेफ आदि शब्दों की लोक में इतनी प्रसिद्धि हो गई है कि कभी इन शब्दों में मुख्यार्थ-बाध की कल्पना ही नही होती। कुशल कहने से चतुर का बोध होता है। यह उसका

* देखो—साहित्यदर्पण (II) और काव्यानुशासन ( हेमचंद्र-कृत )।

प्रसिद्ध अर्थ है। कोई भी साधारण मनुष्य इसे लक्ष्यार्थ नहीं मान सकता। केवल शास्त्रज्ञ विद्वान् कुशल से कुश लानेवाले का अर्थ समझता है। अतः उसकी दृष्टि में यह ऐतिहासिक अर्थ मुख्यार्थ है; और आजकल का प्रसिद्ध अर्थ लाक्षणिक अर्थ है। इस प्रकार शास्त्रकार और शास्त्रज्ञ अवश्य इन रूढ़ और प्रसिद्ध शब्दों को अप्रसिद्ध और लाक्षणिक मान सकते हैं पर जन-साधारण नहीं। इसी से आचार्यों ने निरूढ़ लक्षणा को केवल शास्त्रोपयोगी समझकर उसका निर्देश मात्र कर दिया है।

व्यंजना के विचार से भी रूढ़ि मे कोई चमत्कार नहीं रहता। केवल प्रयोजनवती लक्षणा में व्यंग्य रहता है; इससे उसी के दो भेद और किए जाते हैं—गूढ़व्यंग्या और अगूढ़व्यंग्या। अगूढ़व्यंग्या लक्षणा का प्रयोजन सबको स्पष्ट समझ में आ जाता है पर गूढ़व्यंग्या के प्रयोजन को केवल चतुर जन समझ पाते है। जैसे वह बालक सिंह है—इस वाक्य मे लक्षणा का व्यंग्य प्रयोजन बिलकुल स्पष्ट है। सिंह कहने से बालक के विशेष बल और वीर्य की व्यंजना होती है। अतः सिंह में अगूढ़ा लक्षणा है। उसी अर्थ में यदि कहें कि उस बालक की गर्जना सुनकर सभी प्रतिवादी चुप हो गए तो 'गर्जना' शब्द में गूढा लक्षणा होती है। 'गर्जना' का लाक्षणिक अर्थ—अर्थात् ओजस्वी वक्तृता का अर्थ—सबको समझ में आता है पर साथ ही इस लक्षणा से लडके का सिंह के समान तेजस्वी और विजयी होना व्यंग्य है; इस व्यंग्य को समझदार ही समझ पाते हैं। क्योंकि विचार करने पर यह समझ में आता है कि बालक पर सिंह का आरोप किया गया है और तब कही व्यंजना का परदा हटता है। इसी प्रकार अधिकांश मुहाविरेदार प्रयोगों में गूढ़व्यंग्या (अर्थात् छिपी) लक्षणा होती है।

इस प्रकार प्रयोजनवती लक्षणा के बारह भेदों मे निरूढ़ा का केवल एक प्रकार मिला देने से लक्षणा के तेरह भेद हो जाते हैं। बड़े आचार्यों ने इतने ही भेद माने हैं और साहित्य-समीक्षा के लिये इतने भेद पर्याप्त है, पर अर्थातिशय की दृष्टि से लक्षणा के अनेकानेक भेद करना भी संगत हो सकता है। एक भाषाशास्त्री की दृष्टि से शब्द* में, पदार्थ मे, वाक्यार्थ में, लिंग, वचन, कारक आदि सभी मे लक्षणा का अध्ययन करना चाहिए। साधारण

लक्षणा के कुल तेरह भेद

* देखो—

शब्दे पदार्थे वाक्यार्थे संख्यायां कारके तथा।
लिंगे चेयमलंकाराङ्कुरबीजतया स्थिता॥ (चन्द्रालोक ६। १६)

कभी लक्ष्यार्थसंभवा और कभी व्यंग्यार्थसंभवा होती है। इस प्रकार शाब्दी व्यंजना दो प्रकार की और आर्थी तीन प्रकार की होती है।

## अभिधामूला शाब्दी व्यंजना

अभिधा द्वारा भी एक शब्द से अनेक अर्थों का बोध होता है। ऐसा क्यों होता है ? इस प्रश्न का उत्तर अर्थातिशय का शास्त्र देगा पर इतना हम प्रत्यक्ष व्यवहार में देखते है कि एक शब्द के वाच्यार्थ भी अनेक होते हैं। बहुत से व्यक्तिवाचक नाम और अनेक नियोग धातुएं तक अनेकार्थक होती है फिर यौगिक शब्दों का क्या पूछना है ? ऐसी दशा में प्रयुक्त शब्द का इष्ट अर्थ क्या है, यह निश्चित करने के लिये संयोगादि* अर्थ नियामकों का विचार करना पडता है। किसी किसी शब्द का संयोग अर्थ नियमित कर देता है। हरि शब्द का विष्णु, शिव, इंद्र, सूर्य, बंदर, सिह आदि अनेक अर्थों मे व्यवहार होता है। पर जब 'हरि' के साथ शंख-चक्र का संयोग रहता है तो 'हरि' शब्द का अर्थ विष्णु ही होता है। कभी कभी विप्रयोग ( संयोग का विपर्यय ) भी शब्द के विशेषार्थ का निर्णय कर देता है। वज्र-हीन हरि से इंद्र का ही बोध होता है। वज्रवाले ( देव ) से ही वज्र का वियोग हो सकता है। साहचर्य और विरोध कभी कभी वाच्यार्थ निश्चित कर देते हैं। राधा के सहचर 'हरि' से सदा कृष्ण का और मृग के विरोधी 'हरि' से सिह का बोध होता है। कभी कभी अर्थ अर्थात् प्रयोजन का विचार वाच्यार्थ स्पष्ट कर देता है। 'स्थाणु' का अर्थ 'शिव' और 'खंभा' दोनों होता है, पर 'मुक्ति के लिये स्थाणु का भजन करो' मे स्थाणु से शिव का ही बोध होता है। मुक्ति का प्रयोजन शिव से ही सिद्ध हो सकता है। कही कही प्रकरण से अर्थ का निर्णय हो जाता है; जैसे सैंधव का अर्थ घोड़ा तथा नमक दोनो होता है, पर भोजन के प्रकरण में प्रयुक्त 'सैंधव' नमक का ही वाचक हो सकता है। लिंग† अर्थात् गुण-विशेष

---

* देखो—सयोगो विप्रयोगश्च साहचर्यं विरोधिता।
अर्थः प्रकरणं लिङ्गं शब्दस्यान्यस्य सन्निधिः ॥
सामर्थ्यमौचिती देशः कालो व्यक्तिः स्वरादयः।
शब्दार्थस्यानवच्छेदे विशेषस्मृतिहेतवः ॥ (वाक्यपदीय)

† लिंग का अर्थ यहाँ तो ऐसा धर्म अथवा गुण है जिससे एक द्रव्य की अन्य द्रव्यों से भिन्नता प्रकट हो पर मीमांसा में लिंग का अर्थ अधिक व्यापक है। देखो—श्रुतिः लिंग......( न्याय-माला० )।

द्वारा भी किसी किसी शब्द का वाच्यार्थ निरूपित होता है। जैसे 'क्रुद्ध मकरध्वज' से कामदेव का अर्थ निकलता है। मकरध्वज का अर्थ समुद्र भी होता है पर समुद्र किसी युवक अथवा युवती पर क्रुद्ध नहीं हो सकता। इस क्रोध के लिंग से यहाँ अर्थ-निर्णय हो जाता है। दूसरे, शब्द की सन्निधि से भी कई शब्दों का अर्थ स्पष्ट हो जाता है। 'कर सों सोहत नाग' मे नाग शब्द की समीपता से 'कर' का अर्थ 'हाथी की सूँड' निश्चित हो जाता है। कभी सामर्थ्य ही अर्थ-निर्णायक हो जाती है। 'मधु से मत्त कोकिल' कहने से 'मधु' का अर्थ वसंत निश्चित हो जाता है। 'मधु' के अन्य अर्थ भी होते हैं पर कोकिल को मत्त करने की सामर्थ्य वसंत में ही होती है। औचित्य के अनुसार भी शब्द का विशेष अर्थ निश्चित हो जाता है। 'एक' शब्द संख्या और परिमाण दोनों का वाचक होता है पर 'वेद का एक परिचय' मे एक का संख्या-वाचक अर्थ ठीक नही बैठता अतः यहाँ एक का 'अल्प' अर्थ लेना चाहिए। शब्द का अर्थ निर्णय करने में देश और काल का बडा महत्त्व पूर्ण स्थान है। जो शब्द वैदिक काल मे एक अर्थ मे रूढ़ था वही आज दूसरे अर्थ में प्रयुक्त होता है। जो 'बाई' शब्द दक्षिण भारत में कुलीन महिला का बोध कराता है वही उत्तर भारत मे प्रायः वारांगना का बोध कराता है। व्यक्ति अर्थात् लिंग-भेद से भी अर्थ-निर्णय कभी कभी हो जाता है। 'बुधि छल बल करि राखिहौं पति तेरी नव बाल'— यहाँ पति का अर्थ लाज है। यदि उसका प्रयोग पुल्लिंग में हुआ होता तो अर्थ दूसरा होता। वैदिक संस्कृत जैसी सस्वर भाषाओं मे स्वर भी अर्थ-निर्णायक होता है। इन चौदह हेतुओं के अतिरिक्त अभिनय आदि भी शब्द के विशेष अर्थ के ज्ञान में साधक होते हैं।

इस प्रकार किसी न किसी हेतु के वश होकर जब शब्द एक ही अर्थ में नियमित हो जाता है तब भी यदि उस (शब्द) से कोई भिन्न अर्थ निकले तो उस अर्थ का कारण अभिधामूला व्यंजना को समझना चाहिए। इस अर्थ का हेतु अभिधा नहीं हो सकती। वह तो पहले से ही एक अर्थ में नियंत्रित हो चुकी है। उदाहरणार्थ—

अभिधामूला व्यजना की परिभाषा

चिरजीवौ जोरी, जुरै क्यों न सनेह गँभीर।
को घटि, ए वृषभानुजा, वे हलधर के बीर॥

बिहारी के इस दोहे में वृषभानुजा का अर्थ 'वृषभानु की लड़की राधा' और 'हलधर के बीर' का 'हलधारी बलराम का भाई कृष्ण' है। प्रकरण मे यही अर्थ ठीक बैठता है अर्थात् प्रकरण ने वाच्यार्थ निश्चित

कर दिया है। इस दोहे में इन शब्दों का कोई दूसरा मुख्यार्थ हो ही नहीं सकता। तो भी इन दोनों शब्दों से परिहास की व्यंजना हो रही है। राधा वृषभ की वहिन अर्थात् गाय हैं और कृष्ण हलधर (बैल) के भाई अर्थात् बैल हैं। गाय-बैल की अच्छी जोडी बनी है। इन दोनों शब्दों मे से एक के भी हटा देने से यह (परिहास की) व्यंजना न रह सकेगी। हलधर के स्थान मे बलदेव अथवा अन्य कोई समानार्थक शब्द रखने से मुख्य अर्थ तो वही रहेगा पर यह व्यंग्यार्थ जाता रहेगा। इस प्रकार व्यंजना शब्द पर आश्रित होने के कारण शाब्दी है; और अभिधा द्वारा ही व्यंग्यार्थ भी निकल आता है इससे व्यंजना अभिधा-मूला है। यहाँ एक बात और ध्यान देने योग्य है। इन दोनों शब्दों मे श्लेष नहीं है। श्लेष-सा मालूम पडता है; पर आचार्यों के अनुसार श्लेषालंकार में दोनों अर्थ मुख्य होने चाहिएँ और यहाँ, जैसा हम देख चुके हैं, एक ही अर्थ प्रधान है। दूसरा अर्थ केवल सूचित होता है। ऐसे स्थल में शाब्दी व्यंजना मानी जाती है, श्लेषालंकार नही।

## लक्षणामूला शाब्दी व्यंजना

प्रयोजनवती लक्षणा मे प्रयोजन व्यंग्य रहता है। जिस प्रयोजन अर्थात् व्यंग्यार्थ को सूचित करने के लिये लक्षणा का आश्रय लिया जाता है अर्थात् लाक्षणिक शब्द का प्रयोग किया जाता है, वह (प्रयोजन अथवा व्यंग्य) जिस शक्ति से प्रतीत होता है उसे लक्षणामूला शाब्दी व्यंजना कहते हैं*। जैसे 'बंबई बिलकुल समुद्र मे बसा है'—इस वाक्य मे 'समुद्र मे' लाक्षणिक पद है। वक्ता उससे जल-पवन की आर्द्रता व्यंजित करना चाहता है। अभिधा यहाँ है ही नही। समुद्र मे शहर नही बस सकता। अत 'समुद्र का किनारा' अर्थ करना पडता है अर्थात् लक्षणा करनी पडती है। इसी लक्षणा में आश्रय लेकर व्यंजना प्रयोजन को व्यंजित करती है। अतः यहाँ लक्षणामूला शाब्दी व्यंजना है। प्रयोजनवती सभी लक्षणाओं मे ऐसी व्यंजना होती है। प्रायः† सभी लाक्षणिक प्रयोगों मे कुछ न कुछ व्यंग्य रहता है।

---

* देखो—यस्य प्रतीतिमाधतुं लक्षणा समुपास्यते।
फले शब्दैकगम्येऽत्र व्यञ्जनान्नापरा क्रिया॥
(काव्यप्रकाश २। १४)

† क्योंकि रूढ प्रयोगों में व्यंग्य नहीं सा रहता है। देखो 'सहिता तु प्रयोजेन' (का० प्र० २। १३)।

## आर्थी व्यंजना

### वाच्यसंभवा

जब वाक्य के वाच्यार्थ से किसी अन्य अर्थ की व्यंजना होती है, तब उसे वाच्यसंभवा आर्थी व्यंजना कहते हैं। यदि कोई नित्य सिनेमा जानेवाला लड़का कहता है कि "अब संध्या हो गई; पढ़ना समाप्त करना चाहिए" तो उसके व्यसन से परिचित श्रोता तुरंत उसके व्यंग्यार्थ को समझ जाता है। इस वाच्यार्थ में उसकी सिनेमा जाने की इच्छा छिपी हुई है। इस प्रकार यह वाच्यार्थ व्यंग्यार्थ का व्यंजक है। और वाच्यार्थ द्वारा घटित होने के कारण व्यंजना वाच्यसंभवा है। संध्या, पढ़ना आदि के स्थान में सायंकाल, अध्ययन आदि शब्द रख दें तो भी व्यंजना बनी रहेगी। वह शब्द पर नहीं, अर्थ पर आश्रित है।

### लक्ष्यसंभवा

जब लक्ष्य अर्थ में व्यंजना होती है, वह लक्ष्यसंभवा (आर्थी व्यंजना) कहलाती है। कोई पिता अपने पुत्र के अयोग्य शिक्षक से कहता है कि अब लड़का बहुत अधिक सुधर गया है। विद्या ने उसे विनय भी सिखा दी है। मैं उसके आचरण से बड़ा प्रसन्न हूँ। विपरीत लक्षणा से इसका यह लक्ष्यार्थ निकलता है कि लडका पहले से अब अधिक बिगड़ गया है। जो कुछ पढ़ा-लिखा है उससे भी उसने अविनय ही सीखी है। मैं उससे बिलकुल अप्रसन्न हूँ। इस लक्ष्यार्थ से श्रोतृ-वैशिष्ट्य द्वारा यह व्यंग्य सूचित होता है कि शिक्षक बड़ा अयोग्य है। यदि कोई दूसरा मनुष्य सुननेवाला होता तो यह व्यंजना न हो सकती। पिता शिक्षक से ही कह रहा है, इससे यह अभिप्राय निकल आता है। यह व्यंग्य अभिप्राय लक्ष्यार्थ के द्वारा सामने आता है, अतः यहाँ लक्ष्य-संभवा आर्थी व्यंजना होती है।

इस प्रसंग में एक बात ध्यान देने की है कि जहाँ लक्ष्यसंभवा आर्थी व्यंजना होती है वहाँ लक्षणामूला शाब्दी व्यंजना भी रहती है। कारण यह है कि जो व्यंग्य लक्षणा का प्रयोजन होता है उसके लिये शाब्दी व्यंजना होती है और जो दूसरा व्यंग्य लक्ष्यार्थ द्वारा प्रतीत होता है उसके लिये आर्थी व्यंजना होती है। पहली व्यंजना प्रयोजन को और दूसरी अन्य अर्थ को प्रकट करती है। जैसे उपर्युक्त उदाहरण मे लड़के के दुराचरण और अविनय का अतिशय लक्षणामूला शाब्दी व्यंजना द्वारा व्यंजित होता है और शिक्षक की अयोग्यता और साप-

राधता लक्ष्यसंभवा आर्थी व्यंजना द्वारा सूचित होती है। इससे यह भी स्पष्ट हो जाता है कि आर्थी व्यंजना शाब्दी के अंतर्गत नहीं, किंतु उससे भिन्न होती है।

## व्यंग्यसंभवा

जब एक व्यंग्यार्थ दूसरे व्यंग्यार्थ को सूचित करता है तब उस अर्थ के व्यापार को व्यंग्यसंभवा आर्थी व्यंजना कहते हैं। दो कैदी आधी रात को निकल भागने का निश्चय कर चुके हैं। उनमें से एक कहता है, "देखो, रजनीगंधा की कलियाँ कैसी खिल उठी हैं। उनके सौरभ से पवन की गति भी मंद हो गई है।" इन वाक्यों के वाच्यार्थ से यह व्यंग्य सूचित होता है कि आधी रात हो गई है। चारों ओर निःस्तब्धता छाई हुई है। इस व्यंग्यार्थ से उस श्रोता कैदी के लिये एक और व्यंग्य की प्रतीति होती है। वह यह कि इस वेला में निकल भागना चाहिए। इस प्रकार एक व्यंग्य के द्वारा दूसरे व्यंग्य की उत्पत्ति होने से यह आर्थी व्यंजना व्यंग्यसंभवा कहलाती है।

इन सभी उदाहरणों में एक बात स्पष्ट है कि किसी न किसी प्रकार का वैशिष्ट्य ही आर्थी व्यंजना की प्रतीति का हेतु होता है। पहले उदाहरण में 'संध्या हो गई' इत्यादि में वक्ता का वैशिष्ट्य ही व्यंजना का हेतु है। वक्ता की विशेषता से अपरिचित श्रोता के लिये उस वाक्य में कोई व्यंजना नहीं है। दूसरे उदाहरण में बोधव्य (अर्थात् जिससे कहा जाय उस) की विशेषता के कारण ही व्यंग्यार्थ संभव हुआ है। और तीसरे उदाहरण में प्रकरण और बोधव्य (श्रोता) दोनों की विशेषता व्यंजना का हेतु हो गई है। रजनीगंधा के खिलने आदि की बात सुनकर कोई भी सहृदय काल-वैशिष्ट्य से पहली वाच्यसंभवा व्यंजना अवश्य समझ लेगा, अर्थात् निशीथ वेला की प्रतीति उसे हो जायगी। पर इस व्यंग्य से उत्पन्न दूसरे व्यंग्य को प्रकरण और बोधव्य के ज्ञान द्वारा ही कोई समझ सकता है। कैदीवाले प्रकरण को जानना इस व्यंजना के लिये आवश्यक है।

उपर्युक्त इन सभी बातों का विचार कर आचार्यों ने आर्थी व्यंजना अर्थ के उस व्यापार को माना है जो वक्ता, बोधव्य (श्रोता), काकु, वाक्य, वाच्य अर्थ, अन्य सन्निधि, प्रस्ताव, देश, काल आदि के वैशिष्ट्य (अर्थात् विशेषता) के कारण मर्मज्ञ प्रतिभाशाली सहृदय व्यक्ति को

दूसरे अर्थ की अर्थात् (अभिधा और लक्षणा द्वारा न जाने हुए) व्यंग्यार्थ की प्रतीति कराता है*।

वक्ता, श्रोता (बोधव्य) और प्रकरण का अर्थ ऊपर स्पष्ट हो चुका है। काकु स्वर-विकार को कहते हैं। स्वर का अर्थ यहाँ वैदिक पद-स्वर नहीं है। स्वर का सामान्य अर्थ 'आवाज' अथवा ध्वनि ही यहाँ अभिप्रेत है। एक ही वाक्य का स्वर बदल बदलकर पढ़ने से अर्थ दूसरा दूसरा हो जाया करता है। मैं दोषी हूँ। साधारण स्वर से कहने पर यह वाक्य साधारण अर्थ देता है; पर थोड़े सुर से 'मैं' पर थोड़ा बल देकर पढ़ने से इसका उलटा अर्थ निकलता है। उसी वाक्य से निरपराध होने की व्यंजना टपकती है। यही काकु-सिद्ध व्यंजना कहलाती है। इसी प्रकार वाक्य-वैशिष्ट्य, वाच्यार्थ-वैशिष्ट्य, किसी दूसरे का सामीप्य, प्रस्ताव अर्थात् प्रकरण और देश काल आदि का वैशिष्ट्य भी आर्थी व्यंजना का हेतु होता है। इन हेतुओं के अनुसार पहले गिनाए हुए तीन भेदों के अनेक भेद हो सकते हैं; जैसे, वक्तृवैशिष्ट्य से प्रयुक्त वाच्यसंभवा को (जिसका उदाहरण 'संध्या हो गई ...' में आ चुका है) वाच्य-संभवा-वक्तृ-वैशिष्ट्य प्रयुक्ता कह सकते हैं। फिर बोधव्य से होनेवाली को वाच्य-संभवा-बोधव्य-वैशिष्ट्य-प्रयुक्ता कहेंगे। इसी प्रकार और और वैशिष्ट्यों से अन्य भेद हो जायँगे, पर प्रधान भेद तीन ही होते है; क्योंकि आर्थी व्यंजना का आधार-स्वरूप अर्थ तीन ही प्रकार का होता है।

आर्थी व्यंजना के संबंध मे एक बात अवश्य ध्यान में रखनी चाहिए। इसका व्यापार प्रधानतः अर्थनिष्ठ होता है पर शब्द सदा सहकारी कारण रहता है। आर्थी व्यंजना को प्रतीत करानेवाला अर्थ स्वयं शब्द के द्वारा अभिहित लक्षित अथवा व्यंजित होता है। अतः शब्द का सहकारी† कारण होना स्पष्ट है। यह भ्रम कभी न होना चाहिए कि आर्थी व्यंजना शब्द की शक्ति नहीं है। वास्तव मे देखा

---

* देखो—वक्तृबोधव्यकाकूना वाक्यवाच्यान्यसन्निधेः।
प्रस्तावदेशकालादेवैशिष्ट्यात्प्रतिभाजुषाम्।
योऽर्थस्यान्यार्थधीहेतुर्व्यापारो व्यक्तिरेव सा॥
(का० प्र० ३। २१-२२)

† शब्दप्रमाणवेद्योऽर्थो व्यनक्त्यर्थान्तरं यतः।
अर्थस्य व्यञ्जकत्वे तच्छब्दस्य सहकारिता॥
(का० प्र० ३। २३)

जाय तो शब्द से बोधित होकर अर्थ व्यापार करता है और शब्द भी अर्थ का सहारा लेकर ही (व्यंजना) व्यापार करता है—दोनों का अन्योन्याश्रय संबंध है। निष्कर्ष यह है कि शाब्दी व्यंजना में पहले शब्द में व्यंजन-व्यापार होता है, फिर उसके अर्थ में भी वही क्रिया होती है—इस प्रकार दोनों मिलकर काम करते हैं; पर शब्द की प्रधानता होने के कारण व्यंजना शाब्दी कहलाती है। इसी प्रकार जब व्यंजना की क्रिया पहले अर्थ में होती है और पीछे से शब्द मे, तो ऐसी क्रिया आर्थी व्यंजना मानी जाती है।

यदि अर्थ के विचार से व्यंजना के भेद किए जायँ तो अनेक हो सकते हैं। कई लोग वस्तु-व्यंजना, अलंकार-व्यंजना और भाव-व्यंजना—ये तीन भेद मानते हैं; पर अर्थ की दृष्टि से ध्वनि के इक्यावन भेद-प्रभेद भी व्यंजना के अंतर्गत आ जायँगे। काव्य के उत्तम, मध्यम आदि होने का विचार भी व्यंजना के भीतर आ सकता है। साहित्य अर्थात् कवि-निबद्ध वाङ्मय में चारों ओर व्यंजना की ही लीला तो दृष्टिगोचर होती है।

[ ना० प्र० पत्रिका, भाग १६, अंक ४ ]

# परिशिष्ट—२

## हिंदी साहित्यशास्त्र के कतिपय पारिभाषिक शब्द

अध्यात्म - from the individual point of view.

अनुकरण—imitation, making after.

अनुकारक—imitator.

अनुकृति—देखो अनुकरण

अनुभाव—physical stimuli to æsthetic reproduction.

अनुभूति—experience.

अनुमान—inference, deduction.

अनुरूप—like the model, true to nature analogous

अपरोक्ष—not indirect, not symbolic, immediate.

अभिधा denotation, reference

अभिधानग्रंथ—reference book.

अभिनय - æsthetic apparatus, means of registering (specially) conventional gestures employed in the dramatic dance.

अभिव्यजना - expression (in a technical sense).

अभिव्यंजनावाद—expressionism (of Croce).

अभिव्यक्ति—suggestion, manifestation.

अभ्यास—practice, training.

अर्थ—meaning, end, interest, use, advantage, motive, value, determination.

अलौकिक—not belonging to contingent world, super-sensuous.

आगम —scripture.

आचार्य—a master, one expert in his art.

आत्मप्रधान—subjective

आत्माभिव्यंजन — self-expression.

आदर्श—ideal.

आदर्शीकरण—idealisation.

आधिदैवत—from the angelic point of view.

आधिदैविक—relating to angels divine, supernatural.

आनद—æsthetic pleasure, bliss.

आनंदचिन्मय — compounded of delight and reason, characterising (रसास्वादन) æsthetic experience.
आनंदोद्रेक की योग्यता—capacity to produce pleasure.
आभास—semblance, reflection.
आलेख्य—painting.
आलोचन—critical study.
आलोचना—criticism.
आस्वाद—tasting ( of रस ),—æsthetic experience.
उपचार—metaphor.
ऊर्जस्वलीकरण / ऊर्जितीकरण —sublimation.
कर्तृप्रधान—देखो आत्मप्रधान
कर्मप्रधान—objective.
कला—art.
कल्पना—imagination.
कवि—poet, artist (by extention.)
कविता—poetry.
कसौटी—test.
कारयित्री—creative.
काव्य—literature ( pure ), poetry (prose or verse), literature as distinct from श्रुति &c. (by extension it means art.)
काव्यरीति — technique of poetry.
कौतूहल—interest in a work of art.
गद्य—prose.
गमन—motion.
गुण—any specific merit in a work of art, art, a quality or factor in the phenomenal world.
ग्रहण—understanding of anything.
ग्राहक—appreciator.
ग्राह्य—able to be comprehended.
चमत्कार—amazement.
चित्तवृत्ति—fluctuations of the mind, fugitive emotions and creature images.
चित्र—representative art, picture.
चित्रकाव्य—pictorial or illustrative poetry.
चित्रगत—representated in a work of art.
चित्राभास—semblance of art.
चेतना—life.
छंद—rhythm, metre.
जाँच—देखो कसौटी
ढंग—manner. देखो रीति
तत्त्वनिरूपिका—देखो सिद्धातात्मक
तात्पर्यार्थ—meaning or significance of the whole phrase or work of art, as distinct from that of its separate parts or elements.

दिव्य—angelic.
दृश्य—visible, the phenominal world.
दैवत—देखो दिव्य
धर्म—conduct, morality, principle.
ध्यान–undistracted attention.
ध्वनन—echoing, synonym of व्यंजना.
ध्वनि—sound, sounding, overtone of meaning, resonance of sense. content (as distinguished from intent)
नाम—name, idea.
नाम-रूप—name and aspect, words and images.
निबंध—essay.
नियम—rule.
निर्णयात्मक—judicial.
परख—test.
परनिर्वृति—æsthetic satisfaction.
परीक्षा—experiment
परीक्षा करना—(to) experiment.
प्रज्ञा—pure intellect.
प्रतिकृति—portrait.
प्रतीक—symbol.
प्रतीति—clear intuition, manifestation ( of रस ).
प्रमाता—judge, critic.
प्रतिबिंब—representation.
प्रतिभा—vision, imagination, poetic faculty.
प्रमाण—æsthetic standard.
प्रयोजन—purpose, intent.
प्राण—life-breath, spirit.
प्रातिभ—intuition ( intuitional knowledge ).
बिंब—model, subject, presentation, semblance (as contrasted with प्रतिबिंब, representations, resemblance ).
बुद्धि—देखो प्रज्ञा
भाव—nature, emotion, sentiment or mood as represented in a work of art, the vehicle of रस
भावना—origination, imagination, emotional impression, surviving in conscious or unconscious memory.
भावक—critic,(an expert student of art and poetry).
भावुक—a man of feelings, ( amateur appreciator of art and poetry. )
भोग—physical experience and enjoyment (in Sanskrit it means physical experience and aesthetic appreciation both ).
मन—mind.
मनोहर—delighting to mind or heart.
मान—measure.

मूर्त—material, formal.
मूर्ति—form, image.
मूल्य—value.
मूल्य-निर्धारण—evaluation.
रमणीयता—beauty (from subjective point of view).
रस—the substance of æsthetic experience, knowable only in the activity of tasting (रसास्वादन).
रसास्वाद—tasting of रस æsthetic experience, æsthetic enjoyment.
रसिक—a man of enjoyment.
रीति—style, diction, manner.
रूढ—देखो मूर्त
रूपसंबंधी—देखो मूर्त.
लक्षण—connotation.
लावण्य—salt, charm.
लीला—play, unmotivated manifestation.
लेख—writing.
लोक—world, sphere, universe, the conditioned world including heaven in part.
लोकोत्तर—super-sensual (not supernatural, same as अलौकिक).
वस्तु—object, plot.
वाक्य—word or expression.
विभाव—physical stimulant to æsthetic reproduction.
विषयप्रधान—देखो कर्मप्रधान
वैदग्ध—skill.
व्यंजना—suggestive power of an expression.
व्यवस्थित—systematic.
व्यावहारिक—worldly empirical, sensational.
व्युत्पत्ति—scholarship.
शक्ति—power, genius, talent.
शास्त्रीय—देखो मूर्त.
संवेदनीय—communicable.
सत्य का प्रतिपादन—representation of truth.
समालोचना—criticism.
सहृदय—having a heart, imaginatively or spiritually gifted.
साधारण्य—ideal sympathy (having a common support).
साधारणीकरण—ditto.
साहित्य—literature.
सिद्धांत—principle.
सिद्धांतात्मक—speculative.
सुखात्मक भाव—pleasure.
सुषमा—symmetry.
सौंदर्य—beauty (from objective point of view).
स्थायी भाव—permanent mood.
हृदय—heart, the entire being, sensible & intelligent.

## परिशिष्ट—३

उन ग्रंथों की सूची जिनके अध्ययन से आलोचना शास्त्र के भिन्न भिन्न अंगों और उपांगों का विशेष ज्ञान प्राप्त हो सकता है और जिनमें से अनेक ग्रंथों से साहित्यालोचन के निर्माण में सहायता ली गई है।


Abercrombie, L.—The idea of great poetry: The theory of poetry: An introduction to the principles of criticism.

Addison—Spectator.

Albright, E. M.—The short story.

Aristotle—The poetics ( by S. H. Butcher ).

Archer, William—Play-making.

Arnold, Matthew—Essays in criticism.

Arnold, Thomas—Manual of English Literature.

Bain, A.—English composition and rhetoric.

Baker, G. P.—Dramatic technique.

Baker, H. T.—The contemporary short story.

Becker, K. F.—On style and diction.

Besant, Sir Walter—The art of fiction.

Bett, Henry—Some secrets of style.

Blunden, Edmund—Nature in English literature.

Brown, G. B.—The fine arts.

Butcher, Prof. S. H.—Aristotle's theory of poetry & fine art.

Coan, T. M—Critic and artist.

Coleridge, S. T.—Literary remains.

Colvin, S.—Fine arts. ( Ency. Brit. 9th Ed ).

Coomaraswamy, A. K.—Transformation of nature in art.

Cotterill, H. B.—An introduction to the study of poetry.

Cousin, Victor—The true, the beautiful & the good.
Cowl, Prof. R. P—Theory of poetry in England.
† Crawshaw, W.H—The interpretation of literature.
Croce, Benedetto—Aesthetics.
† Dallas, E. S.—Poetics; An essay of poetry.
De, S. K.—History of Sanskrit poetics.
Dewey, J—Psychology.
† Daicbes, D.—New literary values.
Dukes, A.—Drama.
Eastman, M.—The literary mind.
Eliot, T. S.—Selected Essays.
† Encycl, Brit—Aesthetics (8th Ed.).
Forster, E M.—Aspects of the novel.
Gayley, C. M. & Scott F. N.—Methods and materials of literary criticism.
† Genning, J.T—The evolution of Figures of Speech
Grabo, C. H.—The technique of the novel.
Gummere, F B.—A handbook of poetics.
Hegel, G. W. F.—Introduction to the philosophy of fine art.
† Henderson—Novel today.
Hudson W. H.—An introduction to the study of Literature.
† Hunt, T. W.—Studies in Literature & style.
Kane—Introduction to Sāhitya Darpaṇa.
Keith, A. B.—Sanskrit Drama: The Vedic Ākhyāna and the Indian Drama (J R. A. S. 1911).
Kellett, E. E.—Fashion in literature.
† Knight, W.—Studies in philosophy & literature.
Lamborn, E A. G.—Poetic values: Rudiments of criticism.
Lessing, G. E.—Laocoon
Lewisohn, L—Modern book of criticism.
Lubbock, P.—The craft of fiction.

Macdonell, A —Sanskrit literature.
Maier, N. R. F. & Reninger, H. W.—Psychological approach to literary criticism.
Mathews, B.—Study of the drama.
Minto, W —Manual of English prose literature
Monier-Williams, Sir M.—Indian Epic Poetry.
Montague, C. E.—Dramatic values.
Morle—The Study of the modern novel.
Moulton, R. G.—Modern study of literature: Shakespeare as a dramatic artist.
Muir, E.—The Structure of novel.
Murry, J. M.—Problem of style.
Nicoll, A.—The Theory of Drama, The Development of the Theatre.
Pain, B.—Short stories.
Pater, W.—(Essay on) Style.
Plato—The Republic.
Pope, A.—Essay on criticism.
Powell, A. E.—Romantic theory of poetry.
Raleigh, W.—Style.
Raymond, Prof. G. L.—Poetry as representative art.
Ready, A. W.—Essays & Essay-writing.
Richards, I. A.—Principles of literary criticism.
Ridgeway, W.—Dramas and dramatic dances of non-European races.
Rose, W. and Isaacs, J.—Contemporary movements in European Literature.
Saurat, D.—Literature and occult tradition.
Saintsbury, G.—Loci Critici.
Schelling, F, E.—The English Drama.
Scott-James R. A.—The making of literature.
Shastri, Harprasad—The Origin of Indian Drama ( J A. S. B. 1909 ).
=Spencer, H.—The philosophy of style.

Walker, H —English Essays and Essayists.

Walpole H & others—Tendencies of the modern novel.

Ward A. G.—Aspects of modern short story.

Walter, P.—( Essay on ) Style.

Weber, A.—History of Indian Literature.

Wharton, E.—The writing of fiction.

Wilson, H. H —Hindoo Dramatic Literature.

Woolf, V.—Phases of fiction.

Worsfold, W. B.—Principles of criticism Judgement in literature.

| | |
|---|---|
| आनंदवर्धन | —ध्वन्यालोक |
| जयदेव | —चंद्रालोक |
| दंडी | —काव्यादर्श |
| धनंजय | —दशरूपक |
| पंडितराज जगन्नाथ | —रसगंगाधर |
| भरत मुनि | —नाट्यशास्त्र |
| मम्मटाचार्य | —काव्यप्रकाश |
| राजानक रुय्यक | —अलंकारसर्वस्व |
| राजशेखर | —काव्यमीमांसा |
| वामनाचार्य | —काव्यालंकार |
| विश्वनाथ महापात्र | —साहित्यदर्पण |
| श्यामसुंदरदास | —रूपक-रहस्य |

# अनुक्रमणिका

इ



उ

**श**



**स**

---